नागर नगर अपार महामोह-तम मित्र से।
तृष्णा-लता-कुठार, लोभ-समुद्र अगस्त्य से॥

यहाँ परंपरित रूपक और उपमा को (अथवा चाहें तो उत्प्रेक्षा भी ले सकते हैं) मिलाकर गड़बड़ कर डाला।

# ९—केशव के छन्द

केशव ने अपने ग्रन्थों में मुख्यतया नीचे लिखे छन्दों का प्रयोग किया है—

(१) रसिक प्रिया और कविप्रिया में दोहा, सवैया और घनाक्षरी (कवित्त) का। लक्षण प्रायः दोहों में दिये गये हैं और उदाहरण सवैयों और घनाक्षरियों में।

(२) रतनबावनी में वीररस के उपयुक्त छप्पय का प्रयोग किया गया है।

(३) वीरसिंहदेव-चरित आख्यान-काव्य है। आख्यान-काव्य के लिये अपभ्रंश-काल से ही चौपाई का प्रयोग होता रहा है। केशव ने भी चौपाई का ही प्रयोग किया है और बीच-बीच में दोहे भी दिये हैं।

(४) रामचन्द्रिका और विज्ञानगीता में कवि ने विविध प्रकार के छन्दों से काम लिया है। रामचन्द्रिका को छन्दों का अजायबघर कहा गया है। पिंगल ग्रन्थों में दिया हुआ प्रसिद्ध या अप्रसिद्ध शायद ही कोई छन्द उसमें छूटा हो। एक-एक, दो-दो अक्षरों तक के छन्द उसमें मौजूद हैं। जान पड़ता है कि कवि ने छन्दों के समस्त भेद-प्रभेदों के

उदाहरण उपस्थित करने के लिये ही इस ग्रन्थ की रचना की है । जब रीति के सभी अङ्गों के उदाहरण दिये गये हैं तो छन्द ही क्यों छूट जायँ ।

अधिकांश छन्दों के नाम और भेद केशव की कृपा से ही बचे रह गये हैं अन्यथा लोग उनको भूल चले थे । पिंगल के ग्रन्थों में भी उनके उल्लेख नहीं मिलते । रामचन्द्रिका में एक ही दण्डक के अनेकों भेद देख लीजिये । चौपाई के भी दर्जन से ऊपर रूप वहाँ देखने को मिलेंगे ।

इतने छन्दों का प्रयोग करने पर भी केशव के खास छन्द सवैया और कवित्त हैं । इनमें ये बहुत सफल हुये हैं । केशव के बाद आने वाले सभी रीति-कवियों ने इन्हीं को प्रधानतया अपनाया । वीररस के वर्णन में केशव ने छप्पय, भुजङ्गप्रयात और वसन्ततिलका का प्रयोग किया है और अच्छी सफलता प्राप्त की है । रामचन्द्रिका में चौपाइयाँ भी अच्छी बन पड़ी हैं ।

सब प्रकार के छन्दों में एक समान सफल कविता कर लेना बड़े से बड़े कवि के लिये भी शायद ही सम्भव हो । केशव से ऐसी आशा करना उनके प्रति अन्याय करना होगा । हाँ, केशव के जो खास छन्द हैं उनमें वे अच्छी तरह सफल हुये हैं और रीतिकाल के शायद ही किसी कवि से पीछे रहे हों ।

छोटे छन्द गम्भीर प्रबन्धकाव्य के अनुपयुक्त नहीं होते सिवाय उन स्थानों के जहाँ गति में वेग या क्षिप्रता हो । अन्यथा उनसे काव्य की गम्भीरता को हानि पहुँचती है । इसी प्रकार प्रबन्ध-काव्य सब प्रकार के छन्दों का उपयुक्त क्षेत्र नहीं । छन्दों के उदाहरण उपस्थित करने हों तो

मुक्तक-काव्य का ही सहारा लेना चाहिये। जल्दी-जल्दी छन्द को बदलना काव्य की गति में बार-बार बाधा उपस्थित करता है। जान पड़ता है जैसे बार-बार झटके लगते हैं। छन्द-परिवर्तन हो पर वहीं जहाँ अेक मञ्जिल खतम हो जाय। इसीलिये संस्कृत के साहित्याचार्यों ने सर्ग की समाप्ति या सर्ग-परिवर्तन पर ही छन्द-परिवर्तन का विधान किया है।[1]

## १०—क्या केशव की कविता कठिन है?

केशव को कठिन काव्य का प्रेत कहा गया है। साथ ही ये कहावतें भी प्रसिद्ध हैं—

(१) कवि को दीन्ह न चहै विदाई,
पूछै केसव की कविताई।

(२) दीन्हीं न चाहै विदाई नरेस तो
पूछत केसव की कविताई॥

१ अयोध्यासिंह उपाध्याय ने अपने 'हिंदी भाषा और साहित्य का विकास' में निम्नलिखित छन्द को अतुकांत बताया है और कहा है कि केशव ने तीन सौ साल पहले अतुकांत कविता की नींव डाली। पर यह ठीक नहीं है। पाठक देखेंगे कि इसमें प्रत्येक चरण के दो भाग करके उनकी तुकें मिलायी गयी हैं—

गुन - गन मनि - माला चित्त चातुर्य - साला।
जनक सुखद - गीता पुत्रिका पाइ सीता॥
अखिल - भुवन - भर्त्ता ब्रह्म - रुद्रादि - कर्त्ता।
थिर - चर - अभिरामी कीय जामातु नामी॥

इस में संदेह नहीं कि केसव की कविता अन्यान्य रीति-कवियों की अपेक्षा साधारणतया कुछ कठिन है। इस में कई कारण हैं। फिर भी वह ऐसी क्लिष्ट नहीं कि सावधानी से विचारने पर समझ में न आवे। हमारी सम्मति में देव की कविता अपेक्षाकृत अधिक कठिन है। (अधिक मधुर भी है।)

कुछ तो अव्यवस्थित भाषा के कारण और कुछ क्लिष्ट कल्पना तथा श्लेष आदि अलंकारों के कारण केशव की कविता क्लिष्ट प्रतीत होती है। अव्यवस्थित भाषा के कारण वाक्य का अन्वय एक दम ध्यान में नहीं आता। जैसे—

राज देहु जो वाकी तिंया को।

इसका अर्थ है जो राज्य और उसकी स्त्री को दिला दो। इसी प्रकार केसव ने कुछ ऐसे शब्दों का प्रयोग किया है जिनका व्रजभाषा में सार्वजनिक प्रचार नहीं था। बुन्देलखंड के प्रांतीय शब्द भी कहीं-कहीं मिल जाते हैं। एकाध जगहों में न्यून पद दोष के कारण भी अर्थ शीघ्र ध्यान में नहीं आता। जैसे—

पानी पावक पवन प्रभु ज्यों असाधु त्यों साधु।

इसका अर्थ है—पानी, पावक, पवन और प्रभु साधु और असाधु के साथ समान व्यवहार करते हैं।

केशव-काव्य की क्लिष्टता में टीकाकारों ने भी बहुत सहायता की है। रामचंद्रिका की जानकीसहाय कृत टीका तो फिर भी अच्छी है यद्यपि वे भी कई स्थानों पर केशव का भाव ठीक से नहीं समझ पाये हैं।

रसिक प्रिया पर सरदार कवि की जो टीका है[1] वह तो निरा भ्रम है। पग पग पर अशुद्ध अर्थ किया गया है। जहाँ ठीक समझ में नहीं आया वहाँ मनमाना अर्थ कर डाला। अर्थ करते समय भ्रम को स्पष्ट करने के बजाय व्यर्थ की शंकाएं उपस्थित की हैं और उनके वैसे ही हास्यास्पद समाधान दिये हैं। यही हाल कविप्रिया की प्रचलित टीकाओं का भी है।

क्लिष्टता का अेक और कारण है शुद्ध पाठ का अभाव। केशव के ग्रंथों के विभिन्न प्रतियों में, पाठान्तरों की कमी नहीं, जिनमें से अनेक अशुद्ध हैं। केशव-काव्य के शुद्ध पाठ वाले संस्करण की नितान्त आवश्यकता है।

# ११–आचार्य केशव

केशव हिन्दी में रीति-काव्य के आरम्भ-कर्त्ता माने जाते हैं। रीति-निरूपण सम्बन्धी ग्रन्थ सर्व प्रथम केशव ने ही लिखे। यों तो उनके पूर्व भी कृपाराम, गोप, करनेस आदि रसों अेवं अलङ्कारों पर छोटे-मोटे ग्रन्थ लिख चुके थे, पर हिन्दी साहित्य पर उनका प्रभाव नहीं पड़ा। वे क्षीण प्रयास मात्र थे। परिवर्त्तन की दिशा में संकेतक होने पर भी वे साहित्य के प्रभाव को रीति-काव्य की ओर नहीं मोड़ सके। 'इस

१ यह भी सरदार कवि की अपनी कृति नहीं है। एक प्राचीन टीका की हूबहू नक़ल है। जिसमें कहीं २ कुछ अंश संक्षिप्त कर दिया गया है। आश्चर्य है कि लेखक ने कहीं टीका के मूल-लेखक का उल्लेख तक नहीं किया।

दिशा में सब से पहला विस्तृत और गम्भीर प्रयत्न केशव ही का था और यद्यपि उनके मत को हिंदी में साहित्य-शास्त्र पर लिखनेवालों ने आधार-रूप से नहीं ग्रहण किया फिर भी उन ने लोगों की प्रवृत्ति को अेक विशेष दिशा की ओर पूर्णतया मोड़ दिया।' केशव संस्कृत के अच्छे पंडित और प्रसिद्धि-प्राप्त कवि थे और साथ ही अेक राजा के आदरणीय गुरु थे। इस कारण वे अैसी स्थिति में थे जो उनको प्रभावशाली बना सकती थी। साहित्य के प्रभाव को मोड़ देने में उन्हें पूर्ण सफलता मिली। उन के अनुकरण पर रीति ग्रन्थो की भरमार हो चला। कवियों ने कविता लिखने की यह प्रणाली ही बना ली कि पहले संक्षेप में काव्यांग का लक्षण देकर उसके उदाहरण रूप में कविता लिखना। इस प्रथा ने धीरे-धीरे इतना ज़ोर पकड़ा कि बिना रीति-ग्रन्थ लिखे कवि-कर्म पूरा समझा ही नहीं जाने लगा।

केशव ने काव्यांगों के निरूपण में काव्यादर्श-कार दंडी, कविकल्प-लतावृत्ति-कार अमरचंद्र और अलंकारशेखर-कार केशवमिश्र का अनुसरण किया। चंद्रालोक-कार जयदेव और कुवलायनंद-कार अप्पय्य-दीक्षित का मार्ग अपेक्षाकृत सरल था। चिंतामणि और जसवंतसिंह ने अपने रीतिग्रन्थ इन्हीं का अनुसरण करके लिखे। पिछले रीति-कवियों ने इन्हीं का पथ ग्रहण किया। बात यह थी कि रीतिकाल के कवियों में अेकाध अपवाद को छोड़ कर बाकी को काव्य-रीति-निरूपण से कोई रुचि न थी। वे रीति-निरूपक नहीं, कवि थे। उनका उद्देश्य रीति-निरूपण नहीं कविता करना था। रीति-निरूपण तो परंपरापालन के लिअे बाध्य होकर करना पड़ता था। यही कारण था कि उन ने अपेक्षाकृत सरल मार्ग को ही ग्रहण किया। अेक दोहे में संक्षेप से लक्षण कहा और छुट्टी हुई।

संस्कृत में कवि और आचार्य सदा पृथक व्यक्ति रहे पर हिंदी में केशव की कृपा से दोनों का एकीकरण हो गया। कवि केशव को रीति-ग्रन्थों के अभाव के कारण आचार्य केशव भी बनना पड़ा। फल-स्वरूप हिंदी में साहित्य-विवेचना का ठीक विकास नहीं हो पाया। काव्यांगों का विस्तृत विवेचन, तर्क द्वारा उनका खण्डन-मण्डन, नये नये सिद्धांतों का प्रतिपादन, नयी-नयी उद्भावनाएँ यह कुछ भी नहीं हो पाया।

जैसा कि ऊपर कह आये हैं केशव ने मुख्यतया दंडी, अमरचंद्र और केशवमिश्र को आधार मान कर काव्यांगों का निरूपण किया है जो रस-नीति आदि सब कुछ अलङ्कार के अंतर ही ले लेते थे। साहित्य शास्त्र को अधिक व्यवस्थित और समुन्नत रूप देने वाले आनंद-वर्धन, मम्मट आदि का मार्ग उन ने नहीं ग्रहण किया। रीतिकाल के अन्यान्य कवियों की भाँति केशव का विवेचन भी वैज्ञानिक नहीं है। उक्त-ग्रन्थों के आधार पर उन ने साधारण सा चलताऊ विवेचन कर दिया है। बहुत से स्थलों पर न तो लक्षण ही स्पष्ट हैं और न उदाहरण ही ठीक बैठते हैं। एक बात केशव ने नयी की। विविध भावों का वर्णन करते हुए उनने उनके प्रकाश और प्रच्छन्न दो दो भेद किये। पर ये भेद महत्त्वपूर्ण होते हुए भी उन्हीं तक रह गये। पिछले कवियों ने इस ओर कोई ध्यान नहीं दिया। उनका ध्यान तो अधिक से अधिक सरलीकरण की ओर था। इन सूक्ष्म भेदोपभेदों की ओर वे क्यों ध्यान देने लगे?

केशव के रीति संबंधी दो ग्रन्थ हैं—रसिक प्रिया और कविप्रिया (इनका वर्णन पहले दिया जा चुका है)।

भामह, दंडी आदि की भाँति केशवदास काव्य में अलङ्कारों को प्रधानता देनेवाले चमत्कार वादी कवि हैं। कविप्रिया में लिखते हैं—

जदपि सुजाति सुलच्छनी सुबरन सरस सुवृत्त।
भूखन बिनु न बिराजई कविता बनिता मित्त ॥

अर्थात् उनके अनुसार काव्य के लिये अलङ्कार आवश्यक हैं। अलङ्कार-हीनता को उन ने दोषों के अन्तर्गत गिना है।[1]

रसों को उन ने बिलकुल भुलाया नहीं है पर रसवत् अलङ्कार के अन्तर्गत कर दिया है।

अलङ्कारों के उन ने दो भेद किये हैं - (१) सामान्य और (२) विशिष्ट। सामान्यालङ्कार वास्तव में अलङ्कार नहीं हैं कुछ वस्तुओं का वर्णन किस किस रूप रङ्ग में या किस प्रकार करना चाहिये यही सामान्यालङ्कार के प्रकरणों में बताया गया है जैसे इन का वर्णन किया जाय तो उसकी किन किन वस्तुओं का वर्णन किया जाय अथवा कीर्त्ति का वर्णन किया जाय तो उसे किस रङ्ग का बताना चाहिए। इत्यादि-इत्यादि।

विशिष्टालङ्कार प्रकरणों में वास्तविक अलङ्कारों का विवेचन है नीचे लिखे अलङ्कारों को केशव ने लिया है —

स्वभावोक्ति, विभावना, हेतु, विरोध, विशेष, उत्प्रेक्षा। आक्षेप, क्रम, गणना, आशिष, प्रेम, श्लेष, सूक्ष्म, लेश, निदर्शना, रसवद्, ऊर्जस्वि, अर्थान्तरभास, व्यतिरेक, अपह्नुति। समाहित, सुसिद्धि,

---

१. छंद-विरोधी पंगु गनि, नगन जु भूखन-हीन।

प्रसिद्धि, विपरीत, रूपक, दीपक, प्रहेलिका, परिवृत्ति, उपमा, यमक, चित्र।

अलङ्कारों के अतिरिक्त केशव ने दोषों का वर्णन किया है। दोनों के दो प्रकार करके पहले अंध, बधिर, पंगु, नग्न और मृतक के पाँच दोष बताये हैं जिनके लक्षण इस प्रकार हैं —

अंध विरोधी पंथ को
बधिर जु सब्द-विरुद्ध
छंद-विरोधी पंगु गनि
नगन जु भूखन-हीन
मृतक कहावै अर्थ बिनु।

इनके अतिरिक्त १३ दोष और बताये हैं —

अगण, यतिभंग, व्यर्थ, अपार्थ, हीन-रस, कर्णकटु, पुनरुक्ति हीनक्रम, देश-विरोध, काल-विरोध, लोक-विरोध, न्याय-विरोध, आगम-विरोध।

रसिकप्रिया में शृङ्गार रस के उपादानों का निरूपण किया गया है जिनकी नामावली पहले दी जा चुकी है।

## १२—केशव का हिंदी साहित्य में स्थान

जन-मत के अनुसार केशव का स्थान सूर और तुलसी के बाद ही है। 'सूर सूर तुलसी ससी उडुगन केसवदास' यह लोकोक्ति न-जाने कब से चली आयी है। एक और लोकोक्ति के अनुसार सूर,

तुलसी और केशव ही हिंदी के तीन सर्वश्रेष्ठ कवि हैं। आधुनिक आलोचकों के रुख में धीरे-धीरे परिवर्तन दृष्टिगोचर हुआ। मिश्र-बन्धुओं ने केशव का स्थान सूर, तुलसी, देव, बिहारी, भूषण और मतिराम के बाद यानी सातवाँ रखा है। पण्डित रामचन्द्र शुक्ल ने उन्हें हृदय-हीन कह कर कवि ही नहीं माना। कृष्णशङ्कर शुक्ल और पीतांबरदत्त बड़थ्वाल ने उनमें गुणों की अपेक्षा दोष ही अधिक पाये हैं। अन्यान्य विद्वान भी प्रायः इन्हीं के अनुयायी हो चले है। इस युग में लाला भगवानदीन ही ऐसे व्यक्ति दिखाई पड़ते हैं जिन ने डंके की चोट केशव को तुलसी और सूर से भी श्रेष्ठ बताने का साहस किया। लाला जी केशव के अन्धभक्त थे। उन्हों ने केशव के दोषों को भी गुणों के रूप में देखा है। उन ने केशव में बताये जाने वाले दोषों के निराकरण का ही प्रयास किया, पर केशव की खूबियाँ जनता के सामने नहीं रखीं।

केशव में दोष हो सकते हैं पर वे इतने हीन नहीं हैं जितना कि आलोचकों ने उन्हें बताया है। दोष किस कवि में नहीं है? रीतिकाल के प्रायः सभी कवियों में थोड़ी या बहुत वे सभी त्रुटियाँ पायी जाती हैं जो केशव में बतायी गयी हैं।

केशव परिस्थितियों के निर्माता नहीं उन से निर्मित थे। तुलसी की भाँति वे परिस्थिति के ऊपर न उठ सके। उनकी त्रुटियाँ बहुत-कुछ परिस्थितियों द्वारा प्रसूत हैं।

केशव संस्कृत के विद्वान थे। उस समय के बहुत पहले संस्कृत-साहित्य अपने प्राचीन आदर्श से गिर चुका था। मुक्तककाव्य की प्रधानता हो चली थी। अलङ्कार-वाद का पुनः उत्थान हुआ। चन्द्रालोककार जयदेव ने तो यहाँ तक कह डाला —

अङ्गीकरोति यः काव्यं शब्दार्थावनलंकृती ।
असौ न मन्यते कस्मादनुष्णमनलंकृती ॥

कविता में चमत्कार को ही मुख्य समझा जाने लगा। कल्पना की उड़ान और दूर की सूझ ही कवि के मुख्य गुण समझे जाने लगे थे।

साथ ही कवि-शिक्षा के ग्रंथ भी बन गये थे। लोग उन्हीं को पढ़ कर और उनका अनुसरण कर-कर ही कवि बनने लगे। कविता बहुत कुछ मस्तिष्क के निकट जा पहुंची।

कविता में घोर शृंगारिकता अपना अड्डा जमाने लगी जो अश्लीलता की हद तक जा पहुँचती थी। हनुमन्नाटक में सीता-राम का शृंगार-वर्णन आज कल की भाषा में घोर अश्लील कहा जा सकता है। प्रेम का आदर्श बहुत कुछ गिर गया। कविता विलासी आश्रयदाताओं के विलास की वस्तु रह गयी।

ऐसी परिस्थिति में केशव का आविर्भाव हुआ। फिर वे थे दरबारी कवि। ऐसे दरबार के जहां वेश्याओं का जमघट भी था। आश्रयदाता की फरमाइश से केशव ने अपनी रचनाएं लिखीं।

ऐसे वातावरण में लिखित रचनाओं में यदि दोष मिलें तो कुछ भी अस्वाभाविक नहीं। उनमें प्रेम के ऊँचे आदर्शों की आशा करना उचित नहीं कहा जा सकता। केशव की रामचंद्रिका हनुमन्नाटक के आदर्श पर लिखी गयी है जो, जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, भयंकर शृंगार से लदी है। केशव ने उसे बचा दिया क्या यही कम किया।

प्राकृत और अपभ्रंश कविता के प्रभाव से राधा कालीन कविता के नायक-नायिका बन बैठे। राम का चरि लिये हुए था। उन्हें साधारण नायक-नायिका बनाने का र से नहीं हुआ। पर संस्कृत के कवियों ने इधर हाथ मारन दिया था और गीत गोविंद के ढंग पर गीतराघव आदि भी हो गयी। हनुमन्नाटक ने तो सब बाँध ही तोड़ केशव की—

**स्रम तेऊ हरैं तिन को कहि केसव, चंचल चारू दृगंचल**

इस पंक्ति में जिस सीता को हम पाते हैं वह कहाँ से आयं बताना कठिन नहीं। तुलसी ने भी हनुमन्नाटक का बहुत आध है पर वे परिस्थितियों के प्रभाव से परे थे। यदि तुलसी का राम के गंभीर चरित्र की पुनः दृढ़ता से स्थापना न करता आश्चर्य था कि सीता-राम की भी राधा-कृष्ण की ही दुर्गति होती।

केशव ने केवल कविता ही नहीं की। रीति का विवेचन भी करना था। काव्य-रचना उनने उदाहरण रूप में की। वे बहुत बँधे हुये थे। फिर भी उन की रचनाओं के अनेक अंश बहुत सुन्दर हुये हैं।

रामचंद्रिका के जो अंश उन ने हनुमन्नाटक आदि के प्रभाव रहित हो कर लिखे वे प्रबन्ध-काव्य की दृष्टि से बहुत अच्छे बने हैं यदि समस्त रामचंद्रिका उनने उसी प्रकार लिखी होती तो वह अ सफल प्रबंध-काव्य हुआ होता।

केशव को हृदयहीन बताना केशव के साथ अन्याय करना है

भावुकता न थी जो श्रेष्ठ कवि में होनी चाहिये। वे संस्कृत-साहित्य से सामग्री लेकर अपने पांडित्य और रचना-कौशल की धाक जमाना चाहते थे। पर इस कार्य में सफलता प्राप्त करने के लिये भाषा पर जैसा अधिकार चाहिये वैसा उन्हें प्राप्त न था। अपनी रचनाओं में उनने अनेक संस्कृत - काव्यों की उक्तियाँ लेकर भरी हैं। पर उन उक्तियों को स्पष्ट रूप से व्यक्त करने में उनकी भाषा बहुत कम समर्थ हुई हैं। पदों और वाक्यों की न्यूनता, अशक्त, फालतू शब्दों के प्रयोग और सम्बन्ध के अभाव आदि के कारण भाषा भी अप्रांजल और ऊबड़-खाबड़ हो गयी है और तात्पर्य भी स्पष्ट रूप से व्यक्त नहीं हो सका है। केशव की कविता जो कठिन कही जाती है उसका प्रधान कारण उनकी यही त्रुटि है—उन की मौलिक भावनाओं की गंभीरता या जटिलता नहीं।

× × ×

केशव केवल उक्ति-वैचित्र्य और शब्द-क्रीड़ा के प्रेमी थे। जीवन के नाना गम्भीर और मार्मिक पक्षों पर उन की दृष्टि नहीं थी। अतः वे मुक्तक रचना के ही उपयुक्त थे, प्रबंध-रचना के नहीं।

× × ×

संबंध-निर्वाह की क्षमता केशव में न थी। उनकी रामचंद्रिका अलग अलग लिखे वर्णनों का संग्रह सी जान पड़ती है।

× × ×

केशव के लिये प्राकृतिक दृश्यों में कोई आकर्षण न था।

केशव की रचना में सूर, तुलसी आदि की सी सरसता और तन्मयता चाहे न हो पर काव्यांगों का विस्तृत परिचय करा कर उनने आगे के लिये मार्ग खोला।

जिस विषय को उनने हाथ में लिया उसको पूर्णता प्रदान की। उन के बनाये हुओ कविप्रिया और रसिकप्रिया नामक ग्रन्थ रीति-ग्रन्थों के सिरमौर हैं।

× × ×

रामचंद्रिका की रचना पांडित्य-प्रदर्शन के लिओ हुई है। और मैं यह दृढ़ता से कहता हूं कि हिंदी - संसार में कोई प्रबंध-काव्य इतना पांडित्य पूर्ण नहीं है।······ वे संस्कृत के पूर्ण विद्वान थे। उनके सामने शिशुपाल-वध और नैषध का आदर्श था। वे इसी प्रकार का काव्य हिंदी में निर्माण करने के उत्सुक थे। इसी लिओ रामचन्द्रिका अधिक गूढ़ है।

× × ×

कहा जता है कि हिंदी-संसार के कवियों ने प्रकृति-वर्णन के विषय में बड़ी उपेक्षा की है। उनने जब प्रकृति-वर्णन किया है, तब उससे उद्दीपन का कार्य ही लिया है। प्रकृति में जो स्वाभाविकता होती है, प्रकृतिगत जो सौन्दर्य होता है, उस में जो विलक्षणताऍं और मुग्ध-कारिताऍं पायी जाती हैं उनका सच्चा चित्रण हिंदी साहित्य में नहीं पाया जाता।······यदि हिन्दी संसार के इस कलंक को कोई कुछ धोता है तो वे कविवर केशवदास के ही कुछ प्राकृतिक वर्णन हैं और वे रामचंद्रिका ही में मिलते हैं।

## २—रामचन्द्र शुक्ल

केशव को कवि-हृदय नहीं मिला था। उन में वह सहृदयता और

भावुकता न थी जो अेक कवि में होनी चाहिये। वे संस्कृत-साहित्य से सामग्री लेकर अपने पांडित्य और रचना-कौशल की धाक जमाना चाहते थे। पर इस कार्य में सफलता प्राप्त करने के लिअे भाषा पर जैसा अधिकार चाहिअे वैसा उन्हें प्राप्त न था। अपनी रचनाओं में उनने अनेक संस्कृत-काव्यों की उक्तियाँ लेकर भरी हैं। पर उन उक्तियों को स्पष्ट रूप से व्यक्त करने में उनकी भाषा बहुत कम समर्थ हुई हैं। पदों और वाक्यों की न्यूनता, अशक्त, फ़ालतू शब्दों के प्रयोग और सम्बन्ध के अभाव आदि के कारण भाषा भी अप्रांजल और ऊबड़-खाबड़ हो गयी है और तात्पर्य भी स्पष्ट रूप से व्यक्त नहीं हो सका है। केशव की कविता जो कठिन कही जाती है उसका प्रधान कारण उनकी यही त्रुटि है—उन की मौलिक भावनाओं की गंभीरता या जटिलता नहीं।

× × ×

केशव केवल उक्ति-वैचित्र्य और शब्द-क्रीड़ा के प्रेमी थे। जीवन के नाना गम्भीर और मार्मिक पक्षों पर उन की दृष्टि नहीं थी। अतः वे मुक्तक रचना के ही उपयुक्त थे, प्रबंध-रचना के नहीं।

× × ×

संबंध-निर्वाह की क्षमता केशव में न थी। उनकी रामचंद्रिका अलग अलग लिखे वर्णनों का संग्रह सी जान पड़ती है।

× × ×

केशव के लिअे प्राकृतिक दृश्यों में कोई आकर्षण न था।

केशव की रचना में सूर, तुलसी आदि की सी सरसता और तन्मयता चाहे न हो पर काव्यांगों का विस्तृत परिचय करा कर उनने आगे के लिअे मार्ग खोला।

## ४—श्यामसुन्दरदास

रस-परिपाक की ओर इनका ध्यान बहुत कम रहता है, कहीं-कहीं अलंकारो के पीछे पड़ कर ये इतनी जटिल और निरर्थक पद-रचना करते हैं कि सहृदयों को ऊब जाना पड़ता है। इनकी कृतियों के क्लिष्ट होने का कारण इन का काव्य के वास्तविक ध्येय को न समझना ही है। हाँ, जहाँ कहीं हृदय की प्रेरणा से रचना की गयी है, वहां न तो क्लिष्टता है और न वाह्य चमत्कार। संस्कृत से पूर्ण परिचित रहने के कारण इनकी भाषा संस्कृत-मिश्रित और साहित्यिक है। राज-दरबार में रहने के कारण इनमें वाग्वैदग्ध्य बहुत अधिक था। इसलिए इनके कथोपकथन अच्छे हुए हैं। वैभव और तेज-प्रताप का वर्णन करने में इन्हें अद्वितीय सफलता मिली है।

× × ×

रीतिकाल के इन प्रथम आचार्य केशवदास का स्थान हिंदी में बहुत अधिक महत्त्व-पूर्ण है। उन्हें हृदयहीन कह कर संबोधित करने में हम उन के प्रति अन्याय करते हैं; क्यों कि अेक तो उनकी हृदय-हीनता जानी-समझी हृदयहीनता है, और फिर अनेक स्थलों में उन ने पूर्ण सहृदय होने का परिचय दिया है, जिस कवि की रसिकता वृद्धावस्था तक बनी रही हो उसे हृदय-हीन कहा भी कैसे जा सकता है?[१] यह बात अवश्य है कि केशवदास उन कवि-पुंगवों में नहीं कहे जा सकते जो अेक

१ इस सम्बन्ध में केशव का अेक दोहा प्रसिद्ध है—

केसव, केसन अस करी जस अरि हू न कराहिं।
चंद-बदनि मृग-लोचनी बाबा कहि कहि जाहिं॥

पर साथ ही यह भी ध्यान में रहना चाहिये कि यह दोहा केशव की स्वतन्त्र कृति नहीं किंतु संस्कृत के एक पद्य का अनुवाद है।

न० दा० स्वा०

विशिष्ट परिस्थिति के निर्माता हों। वे तो अपने समय की परिस्थिति द्वारा निर्मित हुये हैं और उनके प्रत्यक्ष प्रतिबिंब हैं।

## ५—लाला भगवानदीन

उद्देश्य के महत्व से अंदाज लगाया जाय तो केशव तुलसी से बढ़कर लोकोपकारी प्रमाणित होंगे।

केशव केवल रीति के ही आचार्य न थे वरन् देश-भक्ति के भी आचार्य थे। तुलसीदास ने 'स्वान्तः सुखाय' लिखकर स्वार्थीपना दिखलाया और केशव ने काव्यपंथ दिखलाया।

× × ×

केशव की कविता पढ़ कर ध्यान से विचारने पर स्पष्ट जान पड़ता है कि केशव जी पांडित्य में और सांसारिक अनुभवों में सूर और तुलसी से कहीं बढ़ कर थे।

× × ×

इन बातों के होते हुए भी जो लोग केशव को सूर और तुलसी से कम समझते हैं, उन्हें हम क्या कहें और कैसे समझावें।

यदि काव्य को अेक कला मान कर देखा जाय और इस लिहाज से विचार किया जाय ( जैसा हम कह रहे हैं ) तो हम दावे से कह सकते हैं कि केशव इन दोनों कवियों से बढ़ कर जचेंगे।

× × ×

राम और कृष्ण के भक्तों ने तुलसी और सूर का गुण गा-गाकर सर्व साधारण के मन में उनका आसन जमवा दिया है, पर काव्य-कला-चातुरी के विचार से देखा जाय तो केशव का स्थान उनके ऊपर है।

केशव को मालूम था कि भावमय काव्य करने में सूर और तुलसी ने पराकाष्ठा कर दी, अब उनसे आगे बढ़ जाना असम्भव है। अतः केशव ने दृष्यमय काव्य ही की ओर अधिक ध्यान दिया। आचार्य

होने के कारण उन्हें जिस बात की कमी दिखाई दी उसी की ओर वे झुक पड़े।......केशव नहीं जानते थे कि इन जान-बूझ कर की हुई त्रुटियों के कारण आगे उन्हें 'हृदय-हीन' की पदवी मिलेगी।

## (६) रामकुमार वर्मा

केशवदास ने अपने काव्य-आदर्शों में चारण-काल, भक्तिकाल और रीति-काल के आदर्शों का समुच्चय उपस्थित किया। इसी दृष्टि से केशवदास के काव्य का महत्त्व है।

कथा की दृष्टि से रामचन्द्रिका में प्रसङ्गों का नियमित विस्तार नहीं है। जहाँ अलङ्कार-कौशल का अवसर अथवा वाग्विलास का प्रसङ्ग मिला है वहाँ तो विस्तार-पूर्वक वर्णन किया है और जहाँ कथा की घटनाओं की विचित्रता है वहाँ कवि मौन हो गया है। अतः रामचन्द्रिका की कथा-वस्तु में काव्य-चातुर्य स्थान-स्थान पर देखने को तो अवश्य मिलता है पर चरित्र-चित्रण या कथा की प्रबन्धात्मकता के दर्शन नहीं होते।

केशव का प्रकृति-चित्रण बहुत व्यापक है। उन्होंने अपने सूक्ष्म निरीक्षण और अलङ्कार के प्रयोग से प्रकृति के दृश्य बहुत सुन्दर रीति से प्रस्तुत किये हैं।

## ७—रामकृष्ण शुक्ल

केशवदास में कवित्व की दोनों प्रकार की सामर्थ्य थी— भावात्मक भी और व्याख्यात्मक भी। परन्तु केशवदास का, या हिंदी साहित्य का, दुर्भाग्य था कि उनको परिस्थितियाँ विपरीत मिलीं, जिनके कारण उनके यथार्थ गुण तो दब गये और कृत्रिम गुणाभासों की वृद्धि हो गयी। उनके प्रच्छन्न गुणों को देखते हुये उनकी 'महाकवि' पदवी का अनुमोदन किया जा सकता है तथा उनके रचना-वैचित्र्य

को देखते हुए शायद 'आचार्य' का भी। परन्तु यदि सब बातों पर अेक साथ विचार किया जायगा तो हिन्दी की लम्बी कवि-सूची में उन्हें शायद मध्यम श्रेणी का ही कवि गिना जा सकेगा।

## (८) पीतांबर दत्त बड़थ्वाल

मनुष्य-जीवन तो उनकी आँखों में कुछ पड़ ही गया था पर प्रकृति में अंतर्हित जीवन का स्पंदन वे नहीं देख पाये।

प्रकृति के जितने भी वर्णन उन ने दिये हैं वे प्रकृति-निरीक्षण से प्रभावित होने का ज़रा भी परिचय नहीं देते।

उनकी कल्पना मस्तिष्क की उपज-मात्र है, हृदय-जात नहीं।

उन की व्रज-भाषा बहुत-कुछ ऊबड़-खाबड़ है।

केशव जी में विचारों की पुष्टता है, कल्पना की उड़ान है, यद्यपि सम्वेदन-शीलता-जन्य रागात्मिकता का सर्वथा अभाव नहीं है फिर भी प्रायः अभाव ही सा है। निरीक्षण भी उनका अेकदेशीय है...... मनुष्य की मनोवृत्तियों पर उनका यथेष्ट अधिकार नहीं है और प्रकृति-निरीक्षण तो उन में है ही नहीं। भाषा भी उनकी काव्योपयोगी नहीं है, माधुर्य और प्रसाद गुण से तो जैसे वे खार खाये बैठे थे। परंतु उन के नाम और उन की करामात का अैसा जादू है कि उन्हें महाकवि केशवदास कहे बिना जी ही नहीं मानता। ......परन्तु यदि आदत से विवश होकर इस उपाधि का साहित्य-साम्राज्य में प्रयोग आवश्यक ही हो तो उसे तुलसी और सूर के लिअे सुरक्षित रखना चाहिअे। हाँ हिंदी के नव-रत्नों में (कवि-रत्नों में नहीं) केशव का स्थान वाद-विवाद की सीमा के बाहर है क्योंकि साहित्यशास्त्र की गम्भीर चर्चा के द्वारा उन ने हिंदी के साहित्य-क्षेत्र में अेक नवीन ही मार्ग खोल दिया है... .....।

—००—

# संक्षिप्त केशव



## मंगलाचरण

### गणेश-वन्दना

बालक मृनालनि ज्यों तोरि डारै सब काल,
कठिन कराल त्यों अकाल दीह दुख को।
विपति हरत हठि पद्मिनी के पात सम,
पंक ज्यों पताल पेलि पठवै कलुख को।
दूरि कै अलंक-अंक भव-सीस-ससि सम
राखत है, केसौदास, दास के वपुख को।
साँकरे की साँकरनि सनमुख होत तोरै,
दसमुख-मुख जोवैं गजमुख-मुख को ॥१॥

### सरस्वती-वन्दना

बानी जगरानी की उदारता बखानी जाइ,
ऐसी मति कहौ धौं उदार कौन की भई।
देवता प्रसिद्ध सिद्ध रिसि-राज तपवृद्ध,
कहि-कहि हारे सब, कहि न केहूँ लई।

भावी भूत वर्तमान जगत बखानत है,
केसौदास, केहू ना बखानी काहू पै गई।
बर्नै पति चार मुख, पूत बर्नै पाँच मुख,
नाती बर्नै खट मुख, तदपि नई-नई ॥२॥

## श्रीराम-वन्दना

पूरन पुरान अरु पुरुख पुरान,
परिपूरन बतावैं, न बतावैं और उक्ति को।
दरसन देत जिन्हें दरसन समुझैं न,
नेति-नेति कहैं वेद छाँडि आन जुक्ति को।
जानि यह केसौदास अनुदिन राम-राम
रटत रहत, न डरत पुनरुक्ति को।
रूप देइ अनिमाहि, गुन देइ गरिमाहि,
भक्ति देइ महिमाहि, नाम देइ मुक्ति को॥३॥

# रामचन्द्रिका

## (१) रावण-बाण-संवाद

सबही को समझो सबनि बल-विक्रम-परिमान।
सभा मध्य ताही समय आये रावन-बान ॥१॥
नरनारि सबै। भयभीत तबै ॥
अचरज्जु यहै। सब देखि कहैं ॥२॥
है राकस दससीस को, दैयत बाहु हजार।
कियो सबनि के चित्त रस अद्भुत भय संचार ॥३॥

रावण

संभु-कोदंड दै। राजपुत्री कितै?
टूक द्वै-तीनि कै। जाहुँ लंकाहि लै ॥४॥

बन्दीजन

दससिर, आओ। धनुस उठाओ ॥
कछु बल कीजै। जग जस लीजै ॥५॥

बाण

दसकंठ रे सठ, छाँडि दै हठ, बार-बार न बोलियै।
अब आजु राज-समाज में बल साजु, चित्त न डोलियै ॥

गिरिराज तें गुरु जानियें, सुरराज को धनु हाथ लै।
सुख पाइ ताहि चढ़ाइकै घर जाहि रे जस साथ लै ॥६॥

वानी कही वान। कीन्हो न सो कान॥
अद्यापि आनी न। रे वन्दि कानीन ॥७॥

वाण

जु पै जिय जोर। तजौ सव सोर॥
सरासन तोरि। लहौ सुख कोरि ॥८॥

रावण

वज्र को अखर्व गर्व गंज्यो जेहि, पर्वतारि
जीत्यो है, सुपर्व सर्व भाजे लै-लै अंगना।
खंडित अखंड आसु कीन्हो है जलेस-पासु,
चन्दन सी चन्द्रिका सों कीन्ही चन्द-वन्दना।
दंडक में कीन्हों काल दंडहू को मान खंड,
मानो कीन्ही काल ही की काल खंड-खंडना।
केसव, कोदंड विसदंड ऐसो खंडै अव,
मेरे भुजदंडन की वड़ी है विडम्वना ॥९॥

वाण

वहुत वदन जा के। विविध वचन ता के।

रावण

वहु भुज-जुत जोई। सवल कहिय सोई ॥१०॥

अति असार भुज भार ही बली होहुगे, बान।

बाण

मम बाहुन को जगत में सुनु, दसकंठ, विधान ॥११॥

हौं जब हीं जब पूजन जात पिता-पद पावन पाप-प्रनासी।
देखि फिरौं तब हीं तब, रावन, सातों रसातल के जे बिलासी॥
लै अपने भुजदंड अखंड करौं छितिमंडल छत्र प्रभा सी।
जानै को, केसव, केतिक बार मैं सेस के सीसन दीन्ह उसांसी ॥१२॥

रावण

तुम प्रबल जो हुते। भुजबलनि संजुते।
पितहि भुव ल्यावते। जगत जस पावते ॥१३॥

बाण

पितु आनिये केहि ओक। दिये दच्छिना सब लोक।
यह जानु रावन दीन। पितु ब्रह्म के रस लीन ॥१४॥

कैटभ सो नरकासुर सो पल में मधु सो मुर सो जेइ मार्यो।
लोक-चतुर्दस-रच्छक केसव पूरन बेद-पुरान बिचार्यो।
श्री कमला-कुच-कुंकुम-मंडन-पंडित देव - अदेव निहार्यो।
सो कर मांगन को बलि पै करतारहु ने करतार पसार्यो ॥१५॥

रावण

हमहिं तुमहिं नहिं बूझियै बिक्रम-बाद अदंड।
अब ही यह कहि देइगो मदन-कदन-कोदंड ॥१६॥

ब्रत बान-रावन को सुन्यो। सिर राज-मण्डल में धुन्यो।

विमति—

जगदीश अब रच्छा करो। बिपरीत बात सबै हरो ॥१७॥

रावन-बान महाबली, जानत सब संसार।
जो दोऊ धनु करसिहैं, ता को कहा बिचार॥१८॥

बाण—

केसव, और तें और भई, गति जानि न जाय कछू करतारी।
सूरन के मिलिबे कहँ आयो, मिल्यो दसकंठ सदा अविचारी।
बाढ़ि गयो बकबाद बृथा, यह भूलि न, भाट, सुनावहि गारी।
चाप चढ़ाइहौं कीरति को, यह राज करै तेरी राजकुमारी॥१९॥

रावण—

मो कहँ रोकि सकै कहु को रे। जुद्ध जुरे जम हू कर जोरै।
राजसभा तिनुका करि लेखौं। देखि कै राज-सुता धनु देखौं॥२०॥

बाण—

बान कह्यो तब रावन सों, अब बेगि चढ़ाउ सरासन को।
बातैं बनाइ-बनाइ कहा कहै, छोड़ि दे आसन-बासन को।
जानत है किधौं जानत नाहिन, तू अपने मद नासन को।
ऐसेहि कैसे मनोरथ पूजत, पूजे बिना नृप-सासन को॥२१॥

रावण—

बान, न बात तुम्हैं कहि आवै।

बाण—

सोई कहौ जिय तोहि जो भावै ?

रावण—

का करिहौ, हम योंही बरैंगे ?

वाण —

हैहयराज करी सो करैंगे ॥२२॥

रावण—

भौंर ज्यौं भँवत भूत-वासुकी-गनेस-जुत,
मानो मकरंद-बुंद-माल गंगा-जल की।
उड़त पराग पट, नाल सी विसाल वाहु,
कहा कहौं केसौदास सोभा पल पल की।
आयुध सघन सर्व-मंगला समेत सर्व-
पर्वत उठाय गति कीन्ही है कमल की।
जानत सकल लोक लोकपाल दिगपाल,
जानत न वान, वात मेरे वाहुवल की ॥२३॥

तजि कै सु-रारि। रिस चित्त मारि॥
दसकंठ आनि। धनु छुयो पानि ॥२४॥

विमति—

तुम वल-निधान । धनु अति पुरान॥
पीसजहु अंग । नहिं होइ भंग ॥

खंडित मान भयो सब को, नृप-मंडल हारि रह्यो जगती को।
व्याकुल वाहु, निराकुल वुद्धि, थक्यो वल-विक्रम लंकपती को।
कोटि उपाय किये, कहि केसव, केहूँ न छाँड़त भूमि रती को।
भूरि विभूति-प्रभाव सुभावहि ज्यों न चलै चित जोगजती को॥२६।

धनु अति पुरान लंकेस जानि। यह बात वान सों कही आनि।
हौं पलक माँहि लेहौं चढ़ाइ। कछु तुमहूं तो देखो उठाइ ॥२७॥

बाण—

मेरे गुरु को धनुष यह, सीता मेरी माइ।
दुहू भाँति असमंजसै, बान चले सुख पाइ ॥२८॥

रावण—

अब सीय लिये बिन हौं न टरौं। कहुँ जाहुँ न तौ लगि, नेम धरौं।
जब लौं न सुनौं अपने जन को। अति आरत सब्द हते तन को ॥२९॥
काहु कहूँ सर आसर मारयो। आरत सब्द अकास पुकारयो।
रावन के वह कान परयो जब। छोड़ि स्वयंवर जात भयो तब ॥३०॥

जब जान्यो सब को भयो, सब ही बिधि ब्रत भंग।
धनुस धरयो लै भवन में, राजा जनक अनंग। ३१॥

————

## (२) लंका में हनुमान

हरि कैसो वाहन कीं विधि कैसो हेस-हंस,
लीक सों लिखत नभ पाहन के अंक कों।
तेज को निधान राम-मुद्रिका-विमान, कैधौं
लच्छमन को वान छूट्यो रावन निसंक कों।
गिरि-गज-गंड तें उड़ान्यो सुबरन-अलि
सीता - पद-पंकज सदा कलंक-रंक को।
हवाई सी छूटी, केसौदास, आसमान में,
कमान कैसो गोला हनुमान चल्यो लंक को ॥१॥

उदधि नाकपतिसत्रु को उदित जानि वलवन्त।
अन्तरिच्छ हीं लच्छि पद अच्छ छुयो हनुमन्त ॥२

वीच गये सुरसा मिली, और सिंहिका नारि।
लीलि लियो हनुमंत तेहि, कढ़े उदर कहँ फारि ॥३॥

कछु राति गये करि दंस-दसा सी।
पुर माँझ चले वनराजि-बिलासी ॥
जव हीं हनुमन्त चले तजि संका।
मग रोकि रही तिय ह्वै तव लंका ॥४॥

लंका

कहि, मोहि उलंघि चले तुम को हौ ?
अति सूच्छम रूप धरे मन मोहौ।

पठये केहि कारन कौन चले हौ ?
सुर हौ किधौं कोऊ सुरेस भले हौ ? ॥५॥

हनुमान्

हम बानर हैं रघुनाथ पठाये।
तिनकी तरुनी अवलोकन आये॥

लंका

हति मोहि महामति भीतर जैयै।

हनुमान्

तरुनीहि हते कब लौं सुख पैयै ॥६॥

लंका

तुम मारेहि पै पुर पैठन पैहो।
हठ कोटि करो, घरहीं फिरि जैहो॥
हनुमन्त बली तेहि थापर मारी।
तजि देह भई तब ही वर नारी ॥७॥

लंका

धनदपुरी हौं रावन लीन्ही।
बहु बिधि पापन के रस भीनी॥
चतुरानन चित चिंतन कीन्हो।
यह करुना करि मो कहँ दीन्हो ॥८॥

जब दसकंठ सिया हरि लैहै।
हरि हनुमंत बिलोकन ऐहै॥
तब वह मोहि हनै तजि संका।
तब प्रभु होइ बिभीषन लंका ॥९॥

चलन लगौ जबही तब कीजौ।
मृतक सरीरहि पावक दीजौ॥
यह कहि जात भई वह नारी।
सब नगरी हनुमंत निहारी॥१०॥

तब हरि रावन सोवत देख्यो।
मनिमय पलका की छवि लेख्यो॥
तहँ तरुनी बहु भाँतिन गावैं।
बिच-बिच आवझ बीन बजावैं॥११॥

मृतक चिता पर मानहु सोहै।
चहुँ दिसि प्रेतबधू मन मोहैं॥
जहँ-तहँ जाइ तहाँ दुख दूनो।
सिय बिन है सिगरौ घर सूनो॥१२॥

कहूँ किन्नरी किन्नरी लै बजावैं।
सुरी-आसुरी बाँसुरी गीत गावैं॥
कहूँ जच्छिनी पच्छिनी को पढ़ावैं।
नगी-कन्यका पन्नगी को नचावैं॥१३॥

पियै एक हाला, गुहै एक माला।
बनी एक बाला नचै चित्रसाला॥
कहूँ कोकिला कोक की कारिका को।
पढ़ावै सुवा लै सुकी-सारिका को॥१४॥

फिर्‌यो देखिकै राजसाला सभा को।
रह्यो रीझिकै वाटिका की प्रभा को॥

फिर्यो ओर चौंहूँ चितै सुद्ध गीता।
विलोकी भली सिंसिपा-मूल सीता ॥१५॥

धरे एक बेनी मिली मैल सारी।
मृनाली मनो पंक सों काढ़ि डारी ॥
सदा राम-नामै ररै दीन बानी।
चहूँ ओर हैं राकसी दुःखदानी ॥१६॥

असी बुद्धि सी चित्त-चिंतानि मानो।
किधौं जीभ दन्तावली में बखानो ॥
किधौं घेरिकै राहु-नारीन लीनी।
कला चन्द्र की चारु पीयूष-भीनी ॥१७॥

किधौं जीव की ज्योति मायान लीनी।
अविद्यान के मध्य विद्या प्रवीनी ॥
मनो संबर-स्त्रीन में काम-बामा।
हनूमान ऐसी लखी राम-रामा ॥१८॥

तहीं देव-द्वेषी दसग्रीव आयो।
सुन्यो देवि सीता महा दुःख पायो ॥
सबै अंग लै अंग ही में दुरायो।
अधोदृष्टि कै अश्रुधारा बहायो ॥१९॥

रावण

सुनो देवि मोपै कछू दृष्टि दीजै।
इतो सोच तौ राम-काजै न कीजै ॥

बसैं दंडकारन्य, देखै न कोऊ।
जो देखै महाबावरो होइ सोऊ ॥२०॥

कृतघ्नी कुदाता कु-कन्याहि चाहै।
हितू नग्न-मुंडीन ही को सदा है॥
अनाथै सुन्यौ मैं अनाथानुसारी।
बसैं चित्त दंडी - जटी - मुंडधारी ॥२१॥

तुम्हैं देवि दूखै, हितू ताहि मानै।
उदासीन तो सों सदा ताहि जानै॥
महानिर्गुनी नाम ता को न लीजै।
सदा दास मो पै कृपा क्यों न कीजै ॥२२॥

अदेवी - नृदेवीन की होहु रानी।
करैं सेव बानी मघौनी मृड़ानी॥
लिये किन्नरी किन्नरी गीत गावैं।
सुकेसी नचैं उर्वसी मान पावैं ॥२३॥

त्रिन बिच दै बोली सीय गंभीर बानी।
दसमुख सठ, को तू? कौन की राजधानी?
दसरथ-सुत-द्वेषी रुद्र - ब्रह्मा न भासै।
निसिचर बपुरा तू क्यौं न स्यौं मूल नासै ॥२४॥

अति तनु धनुरेखा नेक नाकी न जाकी।
खल, खर-सर-धारा क्यौं सहै तिच्छ ताकी॥
बिड़-कन घन घूरे भच्छि क्यों बाज जीवै?
सिवसिर ससि-श्री कों राहु कैसे सो छीवै ॥२५॥

उठि-उठि, सठ, ह्याँ तें भागु तौ लौं अभागे।
मम वचन विसर्पी सर्प जौ लौं न लागे॥

विकल सकुल देखौं आसु ही नास तेरो।
निपट मृतक, तो को रोस मारै न मेरो॥२६॥

अवधि दई द्वै मास की, कह्यो राच्छसिन बोलि।
ज्यौं समुझै समुझाइयो, जुक्ति-छुरी सौं छोलि॥२७॥

देखि-देखि कै असोक राजपुत्रिका कह्यो।
देउ मोहि आगि तैं जो अंग आगि ह्वै रह्यो॥
टौंग पाइ पौनपुत्र डारि मुद्रिका दई।
आस-पास देखि कै उठाइ हाथ कै लई॥२८॥

जब लगी सियरी हाथ।
यह आगि कैसी, नाथ!
यह कह्यौ लखि नव नाहि।
मनि-जटित मुँदरी आहि॥२९॥

जब बाँचि देख्यौ नाउ।
मन पर्यौ संभ्रम-भाउ॥
आकास में रघुनाथ।
गहि भरी अपने हाथ॥३०॥

चहुँ ओर चितै सत्रास।
अवलोकियौ आकास॥
तहँ साख बैठो नीठि।
तब पर्‌यो बानर डीठि॥३२॥

तब कह्यो, को तू आहि।
सुर असुर मो तन चाहि॥
कै जच्छ, पच्छ-विरूप।
दसकंठ बानर-रूप॥३३॥

कहि आपनौ तू भेद।
न तु चित्त उपजत खेद॥
कहि बेगि बानर, पाप।
न तु तोहिं देहौं साप॥
उरि वृच्छ-साखा भूमि।
कपि उतरि आयो भूमि॥३४॥

कर जोरि कह्यौ—'हौं पवन-पूत।
जिय, जननि, जानु रघुनाथ दूत'॥
'रघुनाथ कौन?' 'दसरत्थ-नन्द'
'दसरत्थ कौन?' 'अज-तनय चन्द'॥३५॥

'केहि कारन पठये यहि निकेत?'
'निज देन लेन सन्देस हेत॥'
'गुन रूप सील सोभा सुभाउ।
कछु रघुपति के लच्छन बताउ'॥३६॥

'अति जदपि सुमित्रा-नन्द भक्त।
अति सेवक हैं अति सूर सक्त॥
अरु जदपि अनुज तीन्यौं समान।
पै तदपि भरत भावत निदान॥२७॥

ज्यौं नारायन उर श्री बसंति।
त्यौं रघुपति उर कछु दुति लसंति॥
अग जितने हैं सब भूमि भूप।
सुर-असुर न पूजैं राम-रूप॥२८॥

सीता

तोहि परतीति यहि भाँति नहिं आवई।
प्रीति कहि धौं सु नर-बानरनि क्यौं भई॥
बात सब बरनि परतीति हरि त्यौं दई।
आनि अंकवार उर लाइ सुंदरि लई॥२९॥

राज - पुत्रि, इक वात सुनो पुनि।
रामचंद्र मन माँह कही गुनि॥
राति दीह जमराज - जनी जनु।
जातनानि तन जानत कै मनु॥४३॥

दुख देखे सुख होहिगो, सुक्ख न दुक्ख विहीन।
जैसे तपसी तप तपे, होत परमपद लीन॥४४॥

वरसा - वैभव देखिकै देखी सरद सकाम।
जैसे रन में काल भट भेंटि भेंटियत वाम॥४५॥

दुक्ख देखिकैं देखिहौं तव मुख आनँद-कंद।
तपन ताप तपि द्यौस निसि जैसे सीतल चंद॥४६॥

अपनी दसा कहा कहौं, दीप - दसा सी देह।
जरत जाति वासर-निसा, केसव, सहित सनेह॥४७॥

कछु, जननि, दे परतीति जा सों रामचंद्रहि आवई।
सुभ सीस की मनि दई, यह कहि–सुजस तव जग गावई।
सव काल ह्वैहौ अमर अरु तुम समर जयपद पाइहौ।
सुत, आज तें रघुनाथ के तुम परम भक्त कहाइहौ॥४८॥

कर जोरि पग परि तोरि उपवन कोरि किंकर मारियो।
पुनि जंवुमाली मंत्रिसुत्त अरु पंच मंत्रि सँहारियो॥
रन मारि अच्छकुमार वहु विधि इंद्रजित सों जुद्ध कै।
अति ब्रह्मसस्त्र प्रमान मानि सो वस्य भो मन सुद्ध कैं॥४९॥

'रे कपि कौन तू अच्छ को घातक ?' 'दूत बली रघुनन्दन जू को।'
'को रघुनन्दन रे ?' 'त्रिसिरा-खर-दूखन-दूखन भूखन भू को॥'
'सागर कैसे तर्‌यो?''जैसे गोपद','काज कहा?''सिय-चोरहि देखौं।'
'कैसे बँधायो ?''जो सुन्दरि तेरी छुई दृग सोवत, पातक लेखौं'॥५०॥

रावण

कोरि कोरि जातनानि फोरि-फारि मारियै।
काटि-काटि फारि माँसु बाँटि-बाँटि डारियै॥
खाल खैंचि खैंचि हाड़ भूँजि भूँजि खाहु रे।
पौरि टाँगि रुंड, मुंड लै उड़ाइ जाहु रे॥५१॥

विभीषण

दूत मारियै न राजराज, छाँड़ि दीजई।
मंत्रि मित्र पूँछि कै सो और दंड कीजई॥
एक रंक मारि क्यौं बड़ो कलंक लीजई।
बुंद सोखि गो कहा महा - समुद्र छीजई॥५२॥

तूल तेल बोरि-बोरि जोरि-जोरि बाससी।
लै अपार रार ऊन दून सूत सौं कसी॥
पूँछ पौनपूत की सँवारि वारि दी जहीं।
अंग को घटाइ कै उड़ाइ जात भो तहीं॥५३॥

धाम-धामनि आगि की बहु ज्वाल-माल विराजहीं।
पौन के झकझोर तें झँझरी झरोखन भ्राजहीं॥
बाजि बारन सारिका सुक मोर जोरन भाजहीं।
छुद्र ज्यों बिपदाहि आवत छोड़ि जात न लाजहीं॥५४॥

जटी अग्निज्वाला अटा सेत है यों।
सरत्काल के मेघ संध्या-समै ज्यों।
लगी ज्वाल धूमावली नील राजैं।
मनो स्वर्न की किंकिनी नाग साजैं ॥५५॥

कहूँ रैनिचारी गहे ज्योति गाढ़े।
मनौ ईस-रोसाग्नि मैं काम डाढ़े॥
कहूँ कामिनी ज्वालमालानि भोरैं।
तजैं लाल सारी अलंकार तोरैं॥५६॥

कहूँ भौन राते रचे धूम-छाहीं।
ससी-सूर मानौं लसैं मेघ माहीं॥
जरैं सस्त्रसाला मिली गंधमाला।
मलै-अद्रि मानौ लगी दाव-ज्वाला॥५७॥

चली भागि चौहूँ दिसा राजरानी।
मिलीं ज्वाल-माला फिरैं दुक्खदानी॥
मनो ईस-बानावली लाल लोलैं।
सबै दैत्यजायान के संग डोलैं॥५८॥

लंक लगाइ दई हनुमंत त्रिमान बचे अति उच्चरुखी है।
पावक मैं उचटैं बहुधा मनि, रानी रटैं 'पानी-पानी' दुखी है॥
कंचन को पघिल्यो पुर पूर, पयोनिधि मैं पसरो सो सुखी है।
गंग हजारमुखी गुनि, केसौ, गिरा मिली मानौ अपार-मुखी है॥५६

हनुमत लाई लंक सब, बच्यो बिभीषन-धाम।
ज्यौं अरुनोदय-बेर में, पंकज पूरब-जाम॥६०॥

## (३) अंगद-रावण-संवाद

अंगद कूदि गये जहाँ आसनगत लंकेस ।
मनु मधुकर करहाट पर सोभित स्यामल बेस ॥१॥

प्रतिहार

पढ़ौ, बिरंचि, मौन वेद; जीव, सोर छंडि रे।
कुवेर, वेर कै कही, न जच्छ-भीर मंडि रे॥
दिनेस, जाय दूरि बैठि नारदादि संगही ।
न बोलु, चंद मंद-बुद्धि, इन्द्र की सभा नहीं ॥२॥

अंगद यों सुनि बानी।
चित्त महा रिस आनी॥
ठेलि कै लोग अनैसे।
जाय सभा महँ बैसे ॥३॥

कौन हो, पठये सो कौने, ह्याँ तुम्हैं कहा काम है ?
जाति बानर, लंकानायक, दूत, अंगद नाम है॥
कौन है वह, बाँधि कै हम देह पूँछ सबै दही ?
लंक जारि सँहारि अच्छ गयो, सो बात वृथा कही ? ॥४॥

कौन भाँति रहौ तहाँ तुम ?, राज-प्रेषक जानिये ।
लंक लाइ गयो जो बानर, कौन नाम बखानिये ।

मेघनाद जो बाँधियो वहि, मारियो बहुधा तबै।
लोक-लाज दुरयो रहै अति, जानियै न कहाँ अबै ॥५॥

कौन के सुत ? बालि के, वह कौन बालि, न जानिये।
काँख चाँपि तुम्हैं जो सागर सात न्हात बखानिये॥
है कहाँ वह ? वीर अंगद देव-लोक बताइयो।
क्यों गयो ? रघुनाथ-बान-विमान बैठि सिधाइयो ॥६॥

लंकनायक को ? विभीखन, देवदूखन को दहै।
मोहि जीवत होहि क्यों ? जग तोहि जीवत को कहै ?
मोहि को जग मारिहै ? दुरबुद्धि तेरियै जानिये।
कौन बात पठाइयो, कहि वीर बेगि बखानिये ॥७॥

श्रीरघुनाथ को बानर केसव आयो हो एक, न काहू हयो जू।
सागर को मद झारि चिकारि त्रिकूट की देह बिहारि गयो जू।
सीय निहारि सँहारि कै राच्छस सोक असोकबनीहि दयो जू।
अच्छकुमारहि मारकै लंकहि जारिकै नीकेहि जात भयो जू ॥८॥

राम राजान के राज आये इहाँ
धाम तेरे, महाभाग जागे अबै।
देवि मंदोदरी कुंभकर्णादि दै मित्र-
मंत्री जिते, पूँछि देखो सबै।
राखियै जाति को, पाँति को, बंस को,
गोत को, साधियै लोक-परलोक को।
आनि कै पाँ परो, देस लै, कोस लै,
आसुही ईस-सीता चलैं ओक को ॥९॥

लोक लोकेस ज्यों जो-जो ब्रह्मा रचे,
आपनी आपनी सींव सो-सो रहैं।

चारि बाहैं धरे विस्नु रच्छा करैं,
बात साँची यहै बेद-बानी कहैं।
ताहि भ्रू भंग ही देव-देवेस स्यों,
विस्नु ब्रह्मादि दै रुद्रजू संहरै।
ताहि हौं छोड़ि कै पाँय काके परौं,
आजु संसार तो पाँय मेरे परै ॥१०॥

राम को काम कहा? रिपु जीतहिं, कौन कवै रिपु जीत्यौ कहां।
बालि बली, छल सों, भृगुनंदन-गर्ब हर्यों, द्विज दीन महा॥
दीन सु क्यों छिति-छत्र हत्यो, बिन प्रानन हैहयराज कियो।
हैहय कौन? वहै विसर्यो?, जिन खेलत ही तोहि बाँधि लियो ॥११॥

सिंधु तर्यो उनको बनरा, तुम पै धनुरेख गई न तरी।
बानर बाँधत, सो न बँध्यो, उन बारिधि बाँधि के बाट करी।
श्रीरघुनाथ प्रताप की बात तुम्हैं, दसकंठ, न जानि परी।
तेलहु-तूलहु पूँछ जरी न जरी, जरी लंक जराइ-जरी ॥१२॥

छोंडि दियो हम ही बनरा वह, पूंछ की आगिन लंक जरी।
भीर में अच्छ मर्यो चपि बालक, बादिहि जाय प्रसस्ति करी।
ताल त्रिधे अरु सिंधु बँध्यो, यह चेटक, विक्रम कौन कियो।
बानर को नर को बपुरा, पल में सुरनायक बाँधि लियो ॥१३॥

चेटक सों धनु भंग कियो, तन रावन के अति ही बलु हो।
बान समेत रहे पचिकै तहँ जा सँग, पै न तज्यो थलु हो॥
बान सु कौन? बली बलि को सुत, वै बलि बाँधन बाँधि लियो।
वेई सु तौ जिनकी चिर-चेरिन नाच नचाइ कै छोंड़ि दियो ॥१४॥

नील सुखेन हनू उनके नल, और सबै कपिपुँज तिहारे।
आठहु आठ दिसा बलि दै, अपनो पटु लै, पितु जा लगि मारे॥
तो से सपूतहि जाय कै बालि अपूतन की पदवी पगु धारे।
अंगद, संग लै मेरो सबै दल आजुहि क्यों न हतै बपुमारे॥१५॥

जो सुन अपने आप को बैर न लेइ प्रकाम।
तासों जीवत ही मरथो लोग कहैं तजि आस॥१६॥

इनको बिलगु न मानिये कहि केसव पल आधु।
पानी पावक पवन प्रभु ज्यों असाधु त्यों साधु॥१७॥

उरसि, अंगद, लाज कछू गहौ।
जनक-घातक बात बृथा कहौ॥
सहित लक्ष्मन रामहिं संहरौं।
सकल बानर-राज तुम्हें करौं॥१८॥

सत्रु, सम, मित्र हम चित्त पहिचानहीं।
दूतविधि नूत कबहूँ न उर आनहीं॥
आप मुख देखि 'अभिलाख अभिलाखहू।
राखि भुज-सीस तव 'और कहँ राखहू॥१९॥

मेरी बड़ी भूल कहा कहौं रे।
तेरो कह्यो, दूत, सबै सहौं रे॥
वै जो सबै चाहत तोहि मारयो।
मारौं कहा तोहिं जो दैव मारयो॥२०॥

नराच श्रीराम जहीं धरैंगे।
असेस माथे कटि भू परैंगे॥

सिखा सिवा-स्वान गहे तिहारी ।
फिरैं चहूँ ओर निरैं-विहारी ॥२१॥

महामीचु दासी सदा पाँइ धोवै ।
प्रतीहार ह्वै कै कृपा सूर जोवै ॥
छपानाथ लीन्हें रहैं छत्र जाको ।
करैगो कहा सत्रु सुग्रीव ताको ॥२२॥

सका मेघमाला, सिखी पापकारी ।
करै कोतवारी महादंडधारी ॥
पढ़ै वेद ब्रह्मा सदा द्वार जाके ।
कहा बापुरो सत्रु सुग्रीव ताके ॥२३॥

पेट चढ़्यौ पलना पलका चढ़ि पालकिहू चढ़ि मोह मढ़्यौ रे ।
चौक चढ़्यौ चित्रसारि चढ़्यौ गजवाजि चढ़्यौ गढ़-गर्व चढ़्यौ रे ॥
व्योम विमान चढ़्यौई रह्यौ, कहि केसव, सो कबहूँ न पढ़्यौ रे ।
चेतत नाहिं रह्यौ चढ़ि चित्त सों, चाहत मूढ़ चिताहू चढ़्यौ रे ॥२४॥

निकार्‌यो जु भैया लियो राज जाको ।
दियो काढ़ि कै जू कहा त्रास ताको ॥
लिये बानराली, कहौं बात तोसों ।
सु कैसे जुरै राम संग्राम मोसों ॥२५॥

हाथी न साथी न घोरे न चेरे न गाउँ न ठाउँ कुठाउँ बिलैहै ।
तात न मात न पुत्र न मित्र न वित्त न तीय कहूँ सँग रैहै ॥
केसव काम को राम बिसारत, और निकाम ते काम न ऐहै ।
चेति रे चेति अजौं चित-अंतर, अंतक-लोक अकेलोई जैहै ॥२६॥

डरै गाय विप्रै, अनाथै जो भाजै।
पर-द्रव्य छाँड़े, परस्त्रीहि लाजै॥
पर-द्रोह जासों न होवै रती को।
सो कैसे लरै वेस कीन्हे जती को॥२७॥

ंद करथौं में खेल को, हरिगिरि केसोदास।
सीस चढ़ाये आपने, कमल समान सहास॥२८॥

जैसो तुम कहत उठायो एक हरगिरि,
ऐसे कोटि कपिन के वालक उठावहीं।
काटे जो कहत सीस, काटत घनेरे घाघ,
मगर के खेल क्यों सुभट-पद पावहीं॥
जीत्यो जो सुरेस-रन साप रिसि-नारि हू को,
समझहु हम द्विज-नाते समझावहीं।
गहौ राम-पाइँ सुख पाइ करौ तपी तप,
सीता जू को देहु, देव दुंदुभी वजावहीं॥२९॥

तपी जपी विप्रन छिप्रही हरौं।
अदेव-द्वेषी सब देव संहारौं॥
सिया न देहौं, यह नेम जो धरौं।
अमानुषी भूमि अवानरी करौं॥३०॥

न ते पतिनी करी पावन, टूक कियो धनुहू हर को रे।
-बिहीन करी छन में छिति, गर्व हर्यौ तिनके वर को रे॥
।-पुंज पुरैनि के पात समान तरे, अजहूं धरको रे।
नरायन हू पै न ये गुन, कौन इहाँ नर, वानर को रे॥३१॥

देहिं अंगद राज तोकहँ मारि बानर राज को।
बाँधि देहिं बिभीखनै अरु फोरि सेतु-समाज को॥
पूँछ जारहिं अच्छरिपु की पाइँ लागहिं रुद्र के।
सीय को तब देहुँ रामहिं, पार जाइँ समुद्र के॥३२॥

लंक लाय दियो बली हनुमंत संतन गाइयो।
सिंधु बाँधत सोधि कै नल छीर-छींट बहाइयो॥
ताहि तोहि समेत अंध, उखारि हौं उलटी करौं।
आजु राज कहाँ बिभीखन बैठिहै तेहि तें डरौं॥३३॥

अंगद रावन को मुकुट लै करि उड़ो सुजान।
मनो चल्यो जमलोक को दससिर को प्रस्थान॥३४॥

—:०:—

## (४) रामाश्वमेध

विश्वामित्र वसिस्ठ सों एक समै रघुनाथ।
आरंभ्यो, केसव, करन अश्वमेध की गाथ ॥१॥

राम

मैथिली समेत तौ अनेक दान मैं दियो।
राजसूय आदि दै अनेक जग्य मैं कियो॥
सीय-त्याग-पाप तें हिये सु हौं महा डरौं।
और एक अवमेध जानकी बिना करौं॥२॥

धर्म-कर्म कछु कीजई, सफल तरुनि के साथ।
ता बिनु जो कुछ कीजई, निसफल सोई, नाथ॥३॥

करिये जुत भूखन रूपरयी,
मिथिलेस-सुता इक स्वर्नमयी।
रिसिराज सबै रिसि बोलि लिये,
सुचि सों सब जग्य विधान किये॥४॥

हयसालन तें हय छोरि लयो,
ससि वर्न सो केसव सोभरयो।
श्रुति स्यामल एक विराजतु है,
अलिस्यों सरसीरुह लाजतु है॥५॥

पूजि रोचन स्वच्छ अच्छत, पट्ट बाँधिय भाल ।
भूखि भूखन सत्रुदूखन छाँड़ियो तेहि काल ॥
संग लै चतुरंग सैनहि सत्रुहन्ता साथ ।
भाँति-भाँतिन मान दै पठये सु श्री रघुनाथ ॥६॥

जात है जित वाजि, केसव, जात हैं तित लोग ।
बोलि विप्रन दान दीजत जत्र-तत्र सभोग ॥
वेनु-बीन मृदंग बाजत, दुंदुभी बहु भेव ।
भाँति-भाँतिन होत मंगल देव से नर-देव ॥७॥

राघव की चतुरंग चमू-चय, को गनै केसव, राज समाजनि ।
सूर-तुरंगन के उरझैं पग, तुंग पताकनि की पट साजनि ॥
टूटि परैं तिन तें मुकता धरनी, उपमा बरनी कविराजनि ।
बिन्दु किधौं मुखफेनन के किधौं राजसिरी स्रवै मंगललाजनि ॥८॥

राघव की चतुरंग चमू चपि धूर उठी, जलहू थल छाई ।
मानो प्रताप-हुतासन-धूम सो, केसवदास, अकास नमाई ॥
मेटि कै पंच प्रभूत किधौं विधि रेनुमयी नव रीति चलाई ।
दुक्ख-निवेदन को भुव-भार की भूमि किधौं सुरलोक सिधाई ॥९॥

नाद पूरि, धूरि पूरि, तूरि बन, चूरि गिरि,
सोखि-सोखि जल भूरि भूरि थल-गाथ की ।
केसौदास आस-पास ठौर-ठौर राखि जन,
तिन की संपति सब आपने ही हाथ की ।
उन्नत नवाइ नत उन्नत बनाइ भूप,
सत्रुन की जीविका ऽनि मित्रन के साथ की ।

मुद्रित समुद्र सात मुद्रा निज मुद्रित कै,
आई दिसि-दिसि जीति सेना रघुनाथ की ।।१०।।

दिसि विदिसिन अवगाहि कै, सुख ही केसवदास ।
वालमीकि के आस्रमहिं, गयो तुरन्त प्रकास ।।११।।

दूरिहि ते मुनि - वालक धाये,
पूजित वाजि विलोकन आये ।
भाल को पट्ट जहीं लव वाँच्यो,
वाँधि तुरंगम जयरस राच्यो ।।१२।।

एकवीरा च कौशल्या तस्याः पुत्रो रघूद्वहः ।
तेन रामेण मुक्तोऽसौ वाजी गृह्णात्विमं वली ।।१३।।

घोर चमू चहुँ ओर तें गाजी,
कौनेहि रे यह वांधियो वाजी ।।
बोल उठे लव, मैं यहि वाँध्यो,
यों कहिकै धनुसायक साँध्यो ।।
मारि भगाय दिये सिगरे यों,
मन्मथ के सर ज्ञान घने ज्यों ।।१४।।

योधा भगे वीर शत्रुघ्न आये,
कोदंड लीन्हे महा-रोस छाये ।
ठाढ़ो तहाँ एक वालै विलोक्यो,
रोक्यो तहीं जोर नराच मोक्यो ।।१५।।

शत्रुघ्न

वालक छाँड़ि दे छाँड़ि तुरंगम ।
तो सों कहा करौं संगर-संगम ।।

ऊपर वीर, हिये करुना रस।
वीरहि विप्र हते न कहूँ जस ॥१६॥

लव

कछु बात बड़ी न कहौ मुख थोरे,
लव सों न जुरो लवनासुर भोरे।
द्विज दोस, नहीं बल, ताहि सँहारयो,
मरही जु रहो सु कहा तुम मारयो ॥१७॥

रामबन्धु बान तीनि छाँड़ियो त्रिसूल से।
भाल में विसाल ताहि लागियो ते फूल से ॥

लव

घात कीन्ह, रात-तात, गात तैं कि पूजियो।
कौन सत्रु तू हत्यो, जु नाम सत्रुहा लियो ॥१८॥

रोस करि बान बहु भाँति लव छंड़ियो।
एक ध्वज, सूत युग, तीन रथ खंडियो ॥
सस्त्र दशरत्थसुत अस्त्र कर जो धरै।
ताहि सियपुत्र तिल-तूल सम खंडरै ॥१६॥

रिपुहा तब बान वहै कर लीन्हो।
लवनासुर को रघुनन्दन दीन्हो ॥
लव के उर में उरभ्यो वह पत्री।
मुरछाइ गिरायो धरनी महँ छत्री ॥२०॥

मोहे लव भूमि परे जबहीं,
जै-दुंदभि बाजि उठे तबहीं।
भू तें रथ ऊपर आनि धरे,
सत्रुघ्न सु यों कहनाहि भरे ॥२१॥

घोरो तबही तिन छोरि लयो,
सत्रुघ्नहि आनंद चित्त भयो।
लैकें लव को ते चले जबहीं,
सीता पहँ बाल गये तबहीं ॥२२॥

बालक

सुनु, मैथिली, नृप एक को लव बाँधियो वर बाजि।
चतुरंग सेन भगाइ कै सब जीतियो वह आजि॥
उर लागि गो सर एक को भुव में गिरो मुरझाय।
लव बाजि लै लव लै, चल्यो, नृप दुंदुभीन बजाय ॥२३॥

सीता गीता पुत्र की सुनि कै भई अचेत।
मनो चित्र की पुत्रिका मन-क्रम-वचन समेत ॥२४॥

रिपुहाथ श्रीरघुनाथ को सुत क्यों परै, करतार।
पतिदेवता सब काल तौ लव जी उठै यहि बार॥
रिसि हैं नहीं, कुस है नहीं, लव लेइ कौन छँड़ाइ।
बन माँझ टेर सुनी जहीं कुस आइयो अकुलाइ ॥२५॥

कुश

रिपुहि मारि संहारि दल यम तें लेहुँ छँड़ाइ।
लवहि मिले हौं देखिहौं, माता, तेरे पाइ ॥२६॥

गाहियो सिंधु सरोवर सो जेहि बाल बली बरसो बर पेरयो।
ढाहि दिये सिर रावन के गिरि से गुरु, जात न जा तन हेरयो ॥
साल समूल उखारि लिये लवनासुर, पीछे ते आइ सो टेरयो।
राघव को दल मत्त करीस्वर, अंकुस दै कुस, केसव, फेरयो ॥

कुस की टेर सुनी जहीं, फूलि फिरे शत्रुघ्न।
दीप विलोकि पतंग ज्यों, जदपि भयो बहु विघ्न ॥२८॥

रघुनन्दन को अवलोकत ही कुस।
उर माँझ हयो सर जुद्ध निरंकुस ॥
ते गिरे रथ ऊपर लागत ही सर।
गिरि ऊपर ज्यों गजराज-कलेवर ॥२९॥

जूझि गिरे जबहीं अरिहा रन।
भाजि गये तबही भट के गन ॥
काढ़ि लियो जबहीं लव को सर।
कंठ लग्यो तबहीं उठि सोदर ॥३०॥

मिले जु कुस लव कुसल सों, बाजि बाँधि तरुमूल।
रन महि ठाढ़े सोभिजैं, पसुपति - गनपति तूल ॥३१॥

जग्य मंडल में हुते रघुनाथ जू तेहि काल।
चर्म अंग कुरंग को, सुभ स्वर्न की सँग बाल ॥
आस पास ऋषीस सोभित, सूर सोदर साथ।
आइ भग्गुल लोग बरनी, जुद्ध की सब गाथ ॥३२॥

भग्गुल

बालमीकि-थल बाजि गयो जू।
बिप्र बालकनि घेरि लयो जू ॥

एक बाँधि पटु घोटक बाँध्यो।
दौरि दोह धनु-सायक साँध्यो ॥३३॥

भाँति भाँति सब सैन सँहारयो।
आपु हाथ जनु ईस सँवारयो॥
अस्त्र-सस्त्र तुव बन्धु जु धारयो।
खंडखंड करि ता कहँ डारयो ॥३४॥

रोष-वेष वह बान लयो जू।
इन्द्रजीत लगि आपु दयो जू॥
काल-रूप उर माहिं हयो जू।
वीर मूर्छि तब भूमि भयो जू ॥३५॥

वहि वीर लै अरु बाजि।
जबही चले दल साजि॥
तब और बालक आनि।
मग रोकियो तजि कानि ॥३६॥

तेइ मारियो तुव बन्धु।
दल ह्वै गयो सब अंधु॥
वहि बाजि लै अरु वीर।
रन में रह्यो रुपि धीर ॥३७॥

बुधि बल बिक्रम रूप गुन, सील तुम्हारे, राम।
काकपच्छ-धर बाल ह्वै जीते सब संग्राम ॥३८॥

राम—

गुन गुन प्रतिपालक, रिपुकुल-घालक बालक ते रनरंता।

दसरथ नृप को सुत मेरो सोदर लवनासुर को हंता ॥
कोऊ द्वै मुनि-सुत काकपच्छ-जुत सुनियत है तिन मारे।
यहि जगत-जाल के करम काल के कुटिल भयानक भारे ॥३९॥

लच्छन सुभ लच्छन, बुद्धि बिचच्छन लेहु बाजि को सोधु।
मुनि सिसु जनि मारेहु, बंधु उधारेहु, क्रोध न करेहु प्रबोधु ॥
बहु सहित दच्छिना दै प्रदच्छिना, चल्यो परम रन धीर।
देख्यो मुनि बालक, सोदर, उपज्यो करुना अद्भुत बीर ॥४०॥

कुश—

लक्ष्मन को दल दीरघ देखौ।
कालहु तें अति भीम बिसेखौ ॥
दो में कहौ सो कहा, लव, कीजै।
आयुध लैहौ कि घोटक दीजै ॥४१॥

लव—

बूझत हौ तो यहै मतु कीजै।
मो असु दै बरु अस्व न दीजै ॥
लक्ष्मन को दल-सिन्धु निहारो।
ता कहँ बान अगस्त बिहारो ॥४२॥

एक यहै घटि है अरि घेरे।
नाहिन हाथ सरासन मेरे ॥
नेकु जहीं दुचितो चित कीन्हो।
सूर तहीं अपुनो धनु दीन्हो ॥४३॥

लै धनु बान बली तब धायो।
पल्लव ज्यों दल मारि उड़ायो ॥

यों दुउ सोदर सैन सँहारैं ।
ज्यौं वन - पावक पौन विहारैं ॥४४

भागत हैं भट यौं लव आगे ।
राम के नाम तें ज्यों अघ भागे ॥
यूथपयूथ यौं मारि भगायो ।
वात वड़ो जनु मेघ उड़ायो ॥४५॥

अति रोस रसे कुस केसव, श्री रघुनायक सों रन-रीत रचैं ।
तेहि वार न वार भई, वहु वारन खर्ग हने, न गिनैं चिरचैं ॥
तहँ कुँभ फटैं, गजमोति कटैं, ते चले वहि स्रोनित रोचि रचैं ।
परि-पूरन पूर पनारन तें जनु पीक कपूरन की किरचैं ॥४६॥

भगे चये चमू चमूप छाँड़ि छाँड़ि लक्ष्मनै ।
भगे रथी महारथी गयंद-वृन्द को गनै ।
कुसै लवै निरंकुसै विलोकि वन्धु राम को
उठ्यो रिसाय कै वली वँध्यो जु लाज-दाम को ॥४७॥

कुश—

न हौं मकराक्ष न हौं इन्द्रजीत ।
विलोकि तुम्हैं रन होहुँ न भीत ॥
सदा तुम लक्ष्मन उत्तमगाथ ।
करौं जनि आपनि मातु अनाथ ॥४८॥

लक्ष्मण—

कहौ कुस जो कहि आवति वात ।
विलोकत हौ उपवीतहिं गात ॥

इते पर बाल बङ्क्रम जानि।
हिये करुना उपजै अति आनि ॥४९॥

विलोचन-लोचत हैं लखि तोहि।
तजौ हठ आनि भजौ किन मोहि॥
छम्यो अपराध, अजौं घर जाहु।
हिये उपजाउ न मातहि दाहु ॥५०॥

हौं हतिहौं कबहूँ नहिं तोहीं।
तू बरु बानन बेधहि मोहीं॥
बालक-विप्र कहा हनिये जू।
लोक-अलोकन में गनिये जू ॥५१॥

लक्ष्मन हाथ हथ्यार धरो।
जग्य वृथा प्रभु को न करो॥
हौं हय को कबहूँ न तजौं।
पट्ट लिख्यो सोइ बाँचि लजौ ॥५२॥

बान एक तब लक्ष्मन छंड्यो।
चर्म वर्म बहुधा तेहि खंड्यो॥
नाहि हीन कुस चित्तहि मोहै।
धूम-भिन्न जनु पावक सोहै ॥५३॥

रोष-बैन कुस बान चलायो।
पौन-चक्र जिमि चित्त भ्रमायो॥
मोह-मोहि रथ ऊपर सोये।
मारि देखि नट-संगम गोये ॥५४॥

विराम राम जानिकै भरत्थ सों कथा कहैं।
विचारि चित्त माँहि वीर, वीर वे कहाँ रहैं।
सरोस देखि लक्ष्मनै त्रिलोक तो विलुप्त है।
अदेव-देवता त्रसैं, कहा ते बाल दीन द्वै ॥५५॥

जाहु सत्वर, दूत, लक्ष्मन हैं जहाँ यहि बार।
जाइ कै यह बात बर्नहु रच्छियो मुनि-बार॥
हैं समर्थ सनाथ, वै असमर्थ और अनाथ।
देखिबे कहँ लाइयो मुनि-बाल उत्तम-गाथ ॥५६॥

भग्गुल आइ गये तबहीं वहु।
बार पुकारत आरत रच्छहु॥
वे बहु भांतिन सैन सँहारत।
लक्ष्मन तो तिनको नहिं मारत ॥५७॥

बालक जानि तजे करुना करि।
वे अति ढीठ भये दल संहरि॥
केहुँ न भाजत गाजत हैं रन।
वीर अनाथ भये बिन लक्ष्मन ॥५८॥

जानहु जैं उनको मुनिबालक।
वे कोउ हैं जगती प्रतिपालक॥
हैं कोउ रावन के कि सहायक।
कै लवनासुर के हितलायक ॥५९॥

भरत

बालक रावन के न सहायक।

ना लवनासु के हित लायक ॥
हैं निज पातक-वृच्छन के फल।
मोहत है रघुवंसिन के वल ॥६०॥

जीतहि को रन माहि रिपुघ्नहि।
को करै लच्छमन के वल विघ्नहि ॥
लच्छमन सीय तजी जब तें वन।
लोक-अलोकन पूरि रहे तन ॥६१॥

छोड़न चाहत तें तब ते तन,
पाइ निमित्त करयो मन पावन।
भाइ तज्यो तन सोदर लाजनि,
पूत भये तज पाप-समाजनि ॥६२॥

पातक कौन तजी तुम सीता,
पावन होत सुने जग गीता।
दोष विहीनहिं दोष लगावै,
सो प्रभु ये फल काहे न पावै ॥६३॥

हौं तेहि तीरथ जाय मरौंगो,
संगति-दोष अशेष हरौंगो ॥६४

बानर राच्छस रिच्छ तिहारे
गर्व चढ़े रघुवंसहि भारे।
ता लगि कै यह बात बिचारी,
हौं प्रभु संतत गर्व प्रहारी ॥६५॥

क्रोध कै अति भरन अंगद संग संगर को चले ।
जामवंत चले विभीखन और वीर भले-भले ।।
को गनै चतुरंग सेनहिं रोदसी नृपता भरी ।
जाइकै अवलोकियो रण में गिरे गिरि से करी ।।६६।।

जामवंत विलोकियौ रन भीम भू हनुमंत ।
स्रोन की सरिता वही सु अनंत रूप दुरंत ।।
जत्र-तत्र ध्वजा पताका दीह देहनि भूप ।
टूटि-टूटि परे मनो वहु वात वृच्छ अनूप ।।६७।।

पुंज कुंजर सुभ्र स्यंदन सोभिजैं सुठि सूर ।
ठेलि-ठेलि चले गिरीसनि पेलि स्रोनित पूर ।।
ग्राह तुंग तुरंग कच्छप चारु चर्म विसाल ।
चक्र से रथचक्र पैरत वृद्ध गृद्ध मराल ।।६८।।

केकरे कर, वाहु मीन, गयंद सुंड भुजंग ।
चीर चौंर सुदेस केस सिवाल जानि सुरंग ।।
वालुका वहु भाँति हैं मणिमालजाल प्रकास ।
पैरि पार भये ते द्वै मुनिवाल केसवदास ।।६९।।

नाम-बरन लघु, वेस लघु, कहत रीझि हनुमंत ।
इतो वड़ो बिक्रम कियो, जीते जुद्ध अनंत ।।७०।।

भरत

हनुमंत, दुरंत नदी अब नाखौ ।
रघुनाथ सहोदर जू अभिलाखौ ।

तब जो तुम सिंधुहि नांघि गये जू
अब नाँघहु काहे न, भीत भये जू ॥७१॥

हनुमान

सीता पद सनमुख हुते, गयो सिंधु के पार।
बिमुख भयो क्यों जाहुँ तरि, सुनो भरत, यहि बार ॥७२॥

धनु-बान लिये मुनि-बालक आये।
जनु मन्मथ के जुग रूप सोहाये॥
कटि के कहुँ सूरन के मद हीने।
रघुनायक मानहु द्वै वपु कीने ॥७३॥

भरत

मुनि-बालक हौ तुम जज्ञ करावो।
सु किधौं मख-बाजिहि बाँधन धावो॥
अपराध छमौ, अब आसिस दीजै।
बर बाजि तजौ, जिय रोस न कीजै ॥७४॥

बाँध्यो पट्ट जो सीस यह, क्षत्रिन काज प्रकास।
रोस करौ बिन काज तुम, हम बिप्रन के दास ॥७५॥

कुश

बालक-वृद्ध कहौ तुम का को।
देहनि को, किधौं जीव-प्रभा को।
है जड़ देह, कहैं सब कोई।
जीव सो बालक-वृद्ध न होई ॥७६॥

जीव जरै न मरै नहिं छीजै।
ता कहँ सोक कहा अब कीजै ॥
जीवहि विप्र न छत्रिय जानो।
केवल ब्रह्म हिये महँ आनो ॥७७॥

जो तुम देव हमें कछु सिच्छा।
तौ हम देहिं तुम्हें हय-भिच्छा ॥
चित्त विचार परै सोई कीजै।
दोस कछू न हमें अब दीजै ॥७८॥

विप्र-बालकन की सुनि बानी।
क्रुद्ध सूरसुत भो अभिमानी ॥
विप्र-पुत्र, तुम सीस सँभारो।
राखि लेहि अब ताहि पुकारो ॥७९॥

लव

सुग्रीव, कहा तुम सों रन माँड़ौं,
तो को अति कायर जानिकै छाँड़ौं।
बालि तुम्हैं बहु नाच नचायो,
कहा रन मंडन मो सन आयो ? ॥८०॥

फल-हीन सो ता कहँ बान चलायो
अति बात भ्रम्यो, बहुधा मुरझायो।
तब दौरिकै बान बिभीखन लीन्हो।
लव ताहि बिलोकत ही हँसि दीन्हो ॥८१॥

आउ बिभीखन तू रन दूसन। एक तुही कुल को निज भूसन।
जूझि जुरे जे भले भय जी के। सत्रुहि आनि मिले तुम नीके ॥८२॥

देव-बधू जबहीं हरि ल्यायो। क्यों तबहीं तजि ताहि न आयो।
यों अपने जिय के डर आयो। छुद्र, सबै कुल-छिद्र बताओ ॥८३॥

जेठो भैया अन्नदा राजा पिता समान।
ता की पत्नी तू करी पत्नी मातु समान। ८४॥

को जानै कै बार तू कही न ह्वैहै माइ।
सोई तैं पत्नी करी, सुनु पापिन के राइ ॥८५॥

सिगरे जग माँझ हँसावत है,
रघुवंसिन पाप लगावत है।
धिक तो कहँ तू अजहूँ जो जियै,
खल, जाइ हलाहल क्यों न पियै।८६॥

कछु है अब तो कहँ लाज हिये,
कहि कौन विचार हथ्यार लिये।
अब जाय करीस की आगि जरो,
गुरु बाँधि कै सागर बूड़ि मरो ॥८७॥

कहा कहौं हौं भरत को, जानत है सब कोइ।
तो सो पापी संग है, क्यों न पराजय होइ ॥८८॥

बहुत जुद्ध भो भरत सों, देव-अदेव समान।
मोहि महारथ पर गिरे, मारे मोहन बान ॥८९॥

भरतहिं भयो विलम्ब कछु, आये श्रीरघुनाथ।
देख्यो वह संग्राम-थल, जूझि परे सब साथ ॥६०॥

रघुनाथहिं आवत आइ गये।
रन-में मुनि बालक-रूपरये ।
गुन-रूप-सुसीलनसों रन में,
प्रतिबिम्ब मनो निज दर्पन में ॥६१॥

सीता समान मुखचंद्र बिलोकि राम ।
बूझ्यो, कहाँ बसत हौ तुम, कौन ग्राम ।
माता-पिता कवन, कौनेहि कर्म कीन ।
विद्या-विनोद सिख कौनेहि अस्त्र दीन ॥६२॥

कुश

राजराज, तुम्हें कहा मम बंस सों अब काम।
बूझि लीजौ ईस-लोगन जीति कै संग्राम॥

राम

हौं न जुद्ध करौं कहे बिन विप्र-बेस बिलोकि ।
बेगि वीर कथा कहौ तुम आपनी रिस रोकि ॥६३॥

कुश

कन्यका मिथिलेस की हम पुत्र जाये दोइ।
बालमीक असेस कर्म करे कृपा-रस भोइ॥
अस्त्र-सस्त्र सबै दये अरु वेद-भेद पढ़ाइ।
बाप को नहिं नाम जानत आजु लौं, रघुराइ ॥६४॥

जानकि के मुख अक्खर आने,
राम तहीं अपने सुत जाने ।
बिक्रम साहस सील बिचारे,
जुद्ध-कथा गहि आयुध डारे ॥

राम

अंगद, जीति इन्हैं गहि ल्यावौ,
कै अपने बल मारि भगावौ ।
वेगि बुझावहु चित्तचिता को,
आजु तिलोदक देहु पिता को ॥६५॥

अंगद तौ अँग-अंगनि फूले,
पौन के पुत्र कह्यौ, अति भूले ।
जाय जुरे लव सों तरु लैकै,
बात कही सत खंडन कैकै ॥६६॥

लव

अंगद, जो तुम पै बल हो तो,
तौ वह सूरज को सुत को तो ।
देखत ही जननी जु तिहारी,
वा सँग सोवति ज्यों बरनारी ॥६७॥

जा दिन तें जुवराज कहाये,
विक्रम-बुद्धि विवेक बहाये ।
जीवत पै कि मरे पहँ जैहै,
कौन पिताहि तिलोदक दैहै ॥६ ॥

अंगद हाथ गहे तरु जोई,
जात तहीं तिल सो कटि सोई।
पर्वत-पुंज जिते उन मेले,
फूल कै तूल लै बानन झेले ।।९९।।

बानन बेधि रही सब देही,
बानर ते जु भये अब सेही।
भूतल तें सर मारि उड़ायो,
खेल के कंदुक को फल पायो ।।१००।।

सोहत है अध-ऊधर ऐसे,
होत बटा नट को नभ जैसे ।
जात कहूँ न इतै-उत पावै,
गो बल, चित्त दसो दिसि धावै ।।१०१।।

बोल घस्यो सु, भयो सुर भंगी,
ह्वै गयो अंग त्रिसंकु को संगी।
हा रघुनायक हौं जन तेरो,
रच्छहु गर्व गयो सब मेरो ।।१०२।।

दीन सुनी जन की जब बानी,
जो करुना तब बानन आनी।
छाँड़ि दियो गिरि भूमि परयोई,
व्याकुल ह्वै अति मानो मरयोई ।।१०३।।

भैरव से भट भूरि भिरे बल खेत खरे, करतार करे कै।
भारे भिरे रन भूधर भूप, न टारे टरे, इभ कोट अरे कै।।

रोस सों खर्ग हनै कुप, केसव, भूमि गिरे न टरेहू गरे कै।
राम बिलोकि कहैं, रस अद्भुत खाये मरे नग नाग परे कै ॥१०४॥

बानर रिच्छ जिते निसिचारी,
सेन सबै इक बान सँघारी।
बान बिधे सबही जब जोये,
स्यंदन में रघुनंदन सोये ॥१०५॥

रन जोइ कै सब सीसभूखन संग्रहे जु भले-भले।
हनुमंत को अरु जामवंतहिं बाजि स्यों ग्रसि लै चले॥
रन जोति कै, सब साथ लै करि, मातु के कुस पाँ परे।
सिर सूँघि, कंठ लगाइ आनन चूमि, गोद दोऊ धरे॥

चीन्हि देवर के त्रिभूखन, देखि कै हनुमंत।
पुत्र हौं विधवा करी, तुम कर्म कीन दुरंत॥

बाप को रन मारियो, अरु पितृ-भ्रातृ सँघारि।
आनियो हनुमंत बाँधि न, आनियो मोहि गारि ॥१०७॥

गाना सब काकी करीं विधवा एकहिं बार।
मो सी और न पापिनी, जाये बंस-कुठार ॥१०८॥

पाप कहाँ हति बापहिं जैहौ,
लोक चतुर्दस ठौर न पैहौ।
राजकुमार कहैं नहिं कोऊ,
जारज जाइ कहावहु दोऊ ॥१०९॥

कुश

मो कहँ दोस कहा, सुनु माता,
बाँधि लियो जो सुन्यो उन भ्राता।
हौं तुमहीं तेहि वार पठायो,
राम पिता कब मोहिं सुनायो ॥११०॥

मोहि विलोकि-विलोकि कै, रथ पर पौढ़े राम।
जीवत छाँड्यो जुद्ध में, माता, करि विस्राम ॥१११॥

आइ गये तबहीं मुनिनायक,
श्री रघुनंदन के गुनगायक।
बात विचारि कही सिगरी कुस,
दुक्ख कियो मन में कलि-अंकुस ॥११२॥

मुनि

कीजै न विडंबन संतत सीते,
भावी न मिटै जु कहूँ सुभ-गीते।
तू तो पतिदेवन की गुरु, बेटी,
तेरी जग मीचु कहावत चेटी ॥११३॥

सिगरे रन - मंडल माँझ गये।
अवलोकत ही अति भीत भये।
दुहुँ बालन को अति अद्भुत विक्रम।
अवलोकि भयो मुनि के मन संभ्रम ॥११४॥

स्रोनित सलिल नर-बानर सलिलचर,
गिरि बालिसुत, बिष बिभीखन डारे हैं।
चमर-पताका बड़ी बड़वा - अनल सम,
रोगरिपु जामवन्त, केसव बिचारे हैं।
बाजि सुरबाजि, सुरगज से अनेक गज,
भरत सबन्धु इन्दु-अमृत निहारे हैं।
सोहत सहित सेस रामचन्द्र केसव से,
जीति कै समर, - सिन्धु साँचेहूं सँवारे हैं ॥११५

सीता—

मनसा-बाचा-कर्मना जो मेरे मन राम।
तो सब सेना जी उठै, होहि घरी न बिराम ॥११६॥

जीय उठी सब सेन सभागी।
केसव सोवत तें जनु जागी ॥
त्यों सुत सीतहिं लै सुखकारी।
राघव के मुनि पाँयन पारी ॥११७॥

सुभ सुंदर सोदर पुत्र मिले जहँ।
बरसा बरसैं सुर फूलन की तहँ ॥
बहुधा दिवि दुंदुभि के गन बाजत।
दिगपाल गयंदन के गन लाजत ॥११८॥

अंगद—

रामदेव, तुम गर्व-प्रहारी।
नित्य तुच्छ अति बुद्धि हमारी ॥

जुद्ध देउ, भ्रम तें कहि आयो।
दास जानि प्रभु मारग लायो ॥११६॥

सुंदरी सुत लै सहोदर वाजि लै सुख पाइ।
साथ लै मुनि वालमीकहि दीह दुक्ख नसाइ ॥
राम धाम चले भले जस लोक-लोक बढ़ाइ।
भाँति भाँति सुदेस केसव दुन्दुभीन बजाइ ॥

भरत लक्ष्मन सत्रुहा पुर भीर टारत जात।
चौंर ढारत हैं दुऊँ दिसि पुत्र उत्तम-गात ॥
छत्र है कर इन्द्र के सुभ सोभिजै बहु भेव।
मत्तदंति चढ़े पढ़ैं जय सब्द देव नृदेव ॥१२१॥

जग्य-थली रघुनन्दन आये।
धामनि-धामनि होत बधाये ॥
श्रीमिथिलेस-सुता बड़ भागी।
स्यों सुत सासुन के पग लागी ॥१२२॥

चारिपुत्र द्वै पुत्रसुत कौसल्या तब देखि।
पायो परमानंद मन दिगपालन सम लेखि ॥
जग्य पूरन कै रमापति दान देत असेस।
हीर नीरज छीर मानिक बरसि वर्षा वेस ॥
अंगराग तड़ाग बाग फले भले बहुँ भाँति।
भवन भूसन भूमि भाजन भूरि बासर-राति ॥१२३॥

एक अयुत-गज, बाजि द्वै, तीनि सुरभि सुभ वर्न।
एक-एक विप्रहिं दई केसव सहित सुवर्न ॥

देव अदेव नृदेव अरु जितने जीव त्रिलोक ।
मन भायो पायो सबन, कीन्हे सबन असोक ॥१२५॥

अपने अरु सोदरन के, पुत्र बिलोकि समान ।
न्यारे-न्यारे देस दै, नृपति करे भगवान ॥१२६॥

कुस-लव अपने भरत, के नन्दन पुष्कर-तच्छ ।
लच्छमन के अंगद भये, चित्रकेतु रनदच्छ ॥१२७॥

भले पुत्र शत्रुघ्न द्वै दीप जाये ।
सदा साधु सूरे बड़े भाग पाये ॥
सदा मित्र-पोसी हनै सत्रु-छाती ।
सुबाहै बड़ो, दूसरो सत्रुघाती ॥१२८॥

कुस को दई कुसावती नगरी कोसल देस ।
लव को दई अवन्तिका उत्तर उत्तम वेस ॥१२९॥

पश्चिम पुष्कर को दई, पुष्करवति है नाम ।
तच्छशिला तच्छहिं दई, लई जीति संग्राम ॥१३०॥

अंगद कहँ अंगद नगर दीन्हों पूरब ओर ।
चंद्रकेतु चंद्रावती लीन्हीं उत्तर जोर ॥१३१॥

मथुरा दई सुबाहु कहँ, पूरन-पावन गाथ ।
सत्रुघात कहँ नृप करयो देसहि को रघुनाथ ॥१३२॥

यहि भाँति सुरच्छित भूमि भई ।
सब पुत्र-भतीजन बाँटि दई ॥

सब पुत्र महाप्रभु बोलि लिये ।
बहु भाँतिन के उपदेस दिये ॥१३३॥

बोलिये न झूठ, ईठि मूढ़ पै न कीजई ।
दीजिये जु वस्तु हाथ भूलिहू न लीजई ॥
नेहु तोरिये न देहु, दुक्ख मंत्र-मित्र को ।
जत्र-तत्र जाहु पै पत्याहु जै अमित्र को ॥१३४॥

जुवा न खेलिये कहूँ, जुवान वेद रक्षिये ।
अमित्र-भूमि माहिं जै अभक्ष भक्ष भक्षिये ॥
करौ न मंत्र मूढ़ सों, न गूढ़ मंत्र खोलिये ।
सुपुत्र होहु जै हठी, मठीन सों न बोलिये ॥१३५॥

वृथा न पीड़िये प्रजाहि, पुत्र मानि पारिये ।
असाधु-साधु बूझि कै जथापराध मारिये ।
कुदेव देव नारि को न बाल-वित्त लीजिये ।
विरोध विप्र वंस सों सु स्वप्नहू न कीजिये ॥१३६॥

पर द्रव्य को तो विस-प्राय लेखो ।
परस्त्रीन को ज्यों गुरु-स्त्रीन देखो ।
तजौ काम क्रोधै महा मोह लोभै ।
तजौ गर्व को सर्वदा चित्त छोभै ॥१३७॥

जसै संग्रहौ निग्रहौ जुद्ध जोधा ।
करौ साधु संसर्ग जो बुद्धि - बोधा ॥
हितू होय सो देइ जो धर्म - शिक्षा ।
अधर्मीन को देहु जै वाक भिक्षा ॥१३८॥

कृतघ्नी कुवादी परस्त्री-विहारी ।
करौ विप्र लोभी न धर्माधिकारी ॥
सदा द्रव्य संकल्प को रक्षि लीजै ।
द्विजातीन को आपु ही दान दीजै ॥१३६॥

तेरह-मंडल-मंडित भूतल भूपति जो क्रम ही क्रम साधै ।
कैसहु ता कहँ सत्रु न मित्र सु, केसवदास, उदास न बाधै ॥
सत्रु समीप, परे तेहि मित्र, सु तासु परे जो उदास कै जोवै ।
विग्रह,संधिनि,दाननि सिन्धुलौं लै चहुँओरनि तो सुख सोवै॥१४०॥

राजश्री वस कैसेहू होहु न उर-अवदात ।
जैसे-तैसे आपुवस ता कहँ कीजै तात ॥१४१॥

—:०:—

# ५—प्रकीर्णक पद्य

## राजा दशरथ

विधि के समान हैं विमानीकृत-राजहंस
विविध - विबुध - जुत मेरु सो अचल है।
दीपति दिपति अति, सातौं दीप दीपियतु,
दूसरो दिलीप सो सुदच्छिना को बल है।
सागर उजागर की बहु बाहिनी को पति,
छनदा - न - प्रिय किधौं सूरज अमल है।
सब विधि समरथ राजै राजा दसरथ
भगीरथ - पथ-गामी गंगा को सो जल है ॥१॥

## विश्वामित्र आश्रम

तरु तालीस तमाल ताल हिंताल मनोहर।
मंजुल बंजुल तिलक लकुच-चल नारिकेर बार ॥२॥
एला ललित लवंग संग पुंगीफल सोहैं।
सारी-सुक-कुल कलित चित्त कोकिल अलि मोहैं ॥३॥
सुभ राजहंस- कलहंस कुल नाचत मत्त मयूर गन।
अति प्रफुलित फलित सदा रहै केसौदास विचित्र बन ॥४॥

## सूर्योदय

चढ़्यौ गगन-तरु धाइ दिनकर-बानर अरुन-मुख
कीन्हो झुकि झहराइ सकल तारका-कुसुम बिनु ॥५॥
जहीं बारुनी की करी रंचक रुचि द्विजराज।
तहीं कियो भगवंत बिनु संपति - सोभा - साज ॥६॥

## जनक पुरी

ते न नगरि ति न नागरी प्रति-पद हंसक हीन।
जलज-हार सोभित न जहँ, प्रगट पयोधर पीन ॥७॥

## राजा जनक

केसव ये मिथिलाधिप हैं जग में जिन कीरति-बेलि बई है।
दान-कृपान-बिधानन सों सिगरी वसुधा जिन हाथ लई है॥
अंग छ सातक आठक सों भव तीनिहु लोक में सिद्धि भई है।
वेदत्रयी अरु राज-सिरी परिपूरनता सुभ जोग मई है ॥८॥
एक सुखी यहि लोक बिलोकिय है वहि लोक निरै-पगुधारी।
एक इहां दुख देखत केसव होत उहां सुरलोक बिहारी॥
एक इहां रु उहां अति दीन सु, देत दुहूं दिसिके जन गारी।
एकहि भाँति सदा सब लोकनि है प्रभुता, मिथिलेस तिहारी ॥९॥

## धनुभंग

प्रथम टंकोर झुकि झारि संसार-मद,
चंड कोदंड रह्यो मंडि नवखंड को।
चालि अचला अचल, घालि दिगपाल-बल,
पालि रिसि-राज के बचन परचंड को।

सोधु दै ईस को, बोधु जगदीस को,
क्रोध उपजाय भृगुनंद बरिबंड को।
बाधि बर स्वर्ग को, साधि अपवर्ग-
धनुभंग को सब्द गयो भेदि ब्रह्मंड को॥१०॥

## सीता–राम

बैठे जराइ-जरे पलिका पर राम–सिया सब को मन मोहैं।
जोति-समूह रह्यो मढ़िकै, सुर भूलि रहे, बपुरे नर को हैं॥११॥
केसव तीनिहुँ लोकन की अवलोकि वृथा उपमा कवि टोहैं।
सोभन सूरज-मंडल माँझ मनो कमला-कमलापति सोहैं॥१२॥

गंगाजल की पाग सिर सोहत श्रीरघुनाथ।
सिव-सिर गंगाजल किधौं चंद्र चद्रिका साथ॥१३॥

श्रवन मकर–कुंडल लसत मुख–सुखमा एकत्र।
ससि–समीप सोहत मनो श्रवन मकर नक्षत्र॥१४॥

## सीता

को है दमयंती इंदुमती रति, रातिदिन
होहिं न छबीली छनछवि जो सिंगारियै।
केसव, लजात जलजात जातवेद ओप,
जातरूप बापुरो बिरूप सो निहारियै॥
मदन निरूपम निरूपन निरूप भयो,
चंद बहुरूप अनुरूप कै बिचारियै?।

सीता जू के रूप पर देवता कुरूप को है,
रूपही के रूपक तो वारि-वारि डारियै॥१५

## रामचन्द्र

अमल-सजल घनस्याम वपु केसौदास,
चन्द्रहू ते चारु मुख, सुखमा को ग्राम है।
कोमल कमल-दल दीरघ-विलोचननि,
सोदर समान-रूप, न्यारो-न्यारो नाम है॥
वालक विलोकियत पूरन-पुरुख-गुन,
मेरो मन मोहियत ऐसो रूप-धाम है।
वैर जिय मानि वामदेव को धनुख तोरो,
जानत हौं वीस-विसे, राम-भेस काम है॥१६॥

## परशुराम

कुस-मुद्रिका समिधैं स्रुवा कुस औ कमंडलु को लिये।
कर-मूल सर-धनु तर्कसी, भृगु-लात सी दरसै हिये।
धनु-बान, तिच्छ कुठार, केसव, मेखला-मृगचर्म स्यों।
रघुवीर को यह देखिये, रस-वीर सात्विक-धर्म स्यों॥१७॥

सर बान-सिखीन असेस समुद्रहि सोखि, सखा सुखही तरिहौं।
अरु लंकहि औटि कलंकित को पुनि पंक कनंकहि की भरिहौं॥
भल भूँजि कै राख सुखै करिकै, दुख दीरघ देवन के हरिहौं।
सितकंठ के कंठहि को कठुला दसकंठ के कंठन को करिहौं॥१८॥

बोरौं सबै रघुवंस कुठार की धार में बारनि बाजि सरत्थहि।
बान की बायु उड़ाय कै लच्छन लच्छ करौं अरिहा समरत्थहि॥

रामहिं बाम समेत पठै बन कोप के भार में भूँजौ भरत्थहिं।
जो धनु हाथ धरै रघुनाथ तौ आजु अनाथ करौं दसरत्थहिं ॥१६॥

तब एक विंसति बेर मैं बिन छत्र की पृथिवी रची।
बहु कुंड सोनित सों भरे पितु-तर्पनादि क्रिया सची॥
उबरे जु छत्रिय छुद्र भूतल सोधि-सोधि सँहारिहौं।
अब बाल वृद्ध न ज्वान छाँड़हुँ, धर्म निर्दय पारिहौं ॥२०॥

विषयी की ज्यों पुष्पसर गति को हनत अनंग।
रामदेव त्योंही करी परसुराम गति भंग ॥२१॥

## अवध में प्रवेश

ताड़का तारि सुबाहु सँहारि कै गौतम-नारि के पातक टारे।
चाप हत्यो हर को हठि केसव देव-अदेव हुते सब हारे।
सीतहि ब्याहि अभीत चले गिरि-गर्व चढ़े भृगुनंद उतारे।
श्रीगरुड़ध्वज को धनु लै रघुनन्दन औधपुरी पगुधारे ॥२२॥

## वन में राम-सीता और लक्ष्मण

बिपिन मारग राम विराजहीं,
सुखद सुन्दरि सोदर भ्राजहीं।
विविध श्रीफल सिद्ध मनो फलो,
सकल साधन-सिद्धिहिं लै चलो ॥२३॥

मेघ मंदाकिनी चारु सौदामिनी रूप-रूरे लसैं देहधारी मनो।
भूरि भागीरथी भारती हंसजा अंस के हैं मनो, भोग भारे भनो।
देवराजा लिये देवरानी मनो पुत्र संजुक्त भूलोक में सोहियै।
पक्ष दू संधि, संध्या सँधी हैं मनो, लच्छिये स्वच्छ प्रत्यच्छ ही मोहिये॥२४

## सीता

वा सों मृग-अंक कहैं, तो सों मृगनैनी सब,
वह सुधाधर, तुहूँ सुधाधर मानियै ।
वह द्विजराज, तेरे द्विजराजि राजै,
वह कलानिधि तुहूँ कला कलित बखानियै ॥
रत्नाकर के हैं दोऊ, केसव, प्रकासकर,
अंबर-विलास कुवलय-हितु मानियै ।
वा के अति सीत कर, तुहूँ सीता सीतकर,
चंद्रमा सी, चंद्रमुखी, सब जग जानियै ॥२५॥

कलित कलंक केतु, केतु-अरि, सेत गात,
भोग-जोग को अजोग, रोग ही को थल सो ।
पून्यो ई को पूरन पै, आन दिन ऊनो-ऊनो,
छन-छन छीन होत छीलर के जल सो ॥
चंद सो जो बरनत रामचंद की दोहाई,
सोई मति-मंद कवि केसव मुसल सो ।
सुंदर सुबास अरु कोमल अमल अति,
सीता जू को मुख सखि, केवल कमल सो ॥२६॥

एकै कहैं अमल कमल मुख सीता जू को,
एकै कहैं चंद सम आनंद को कंद री ॥
होइ जो कमल तो रजनि में न सकुचै री,
चंद जो तो बासर न होत दुति मंद री ॥
बासर ही में कमल, रजनि ही में चंद,
मुख बासर-हू-रजनि बिराजै जगबंद री ।

देखे मुख भावै, अनदेखेई कमल-चंद,
ता तें मुख मुखै, सखी, कमलौ न चंद री ॥२७॥

## भरत-वन-गमन

सब सारस-हंस भये खग खेचर, वारिद ज्यों बहु वारन गाजे।
वन के नर-बानर-किन्नर बालक,लै मृग ज्यों मृगनायक भाजे॥
तजि सिद्ध समाधिन, केसव, दीरघ दौरि दरीनमें आसन साजे।
सब भूतल भूधर हाले अचानक,आइ भरत्थ के दुंदुभि बाजे॥२८॥

## पंचवटी वन-वर्णन

सब जाति फटी दुख-की-दुपटी, कपटी न रहै जहँ एक घटी।
निघटी रुचि मीचु घटी-हूँ-घटी, जग-जीव जतीन की छूटी तटी।
अघ-ओघ की बेरी कटी विकटी, निकटी प्रकटी गुरु ज्ञान गटी।
चहुँ ओरन नाचति मुक्ति-नटी, गुन धूरजटी वन पंचवटी॥२९॥

## दंडकवन-वर्णन

सोभत दंडक की रुचि बनी।
भाँतिन-भाँतिन सुंदर घनी॥
सेव बड़े नृप की जनु लसै।
श्रीफल भूरि भाव जहँ बसै॥३०॥

बेर भयानक सी अति लगै।
अर्क-समूह जहाँ जगमगै॥

नैनन को बहु रूपन ग्रसै।
श्री हरि की जनु मूरति लसै॥३१॥

राजति है यह ज्यौं कुल-कन्या।
धाइ विराजति है सँग धन्या।
केलिथली जनु श्रीगिरिजा की।
सोभ धरे सित कंठ प्रभा की॥३२॥

## गोदावरी

विषमय यह गोदावरी अमृतनि के फल देति।
केसव जीवनहार को दुख असेस हरि लेति॥३३॥

## सीताहरण

धूमपुर के निकेत मानो धूमकेतू की सिखा,
कै धूमयोनि मध्य रेखा सुधाधाम की।
चित्र की सी पुत्रिका कै रूरे बगरूरे माहिं,
संबर छँड़ाइ लई कामिनी कै काम की॥

पाखंडी की सिद्धि, कै मंठस-सम एकादसी,
लीनी कै स्वपच-राज साखा सुद्ध साम की।
केसव, अदृष्ट साथ जीव जोति जैसी, तैसी
लंकनाथ-हाथ परी छाया-जाया राम की॥३४॥

## सीता का वस्त्राभूषण फेंकना

सीता के पद-पद्म को नूपुर-पट जनि जानु।
मनौ करयौ सुग्रीव-घर राजसिरी प्रस्थानु॥३५॥

## राम-विरह

कहि केसव जाचक के अरि चंपक, सोक असोक भये हरिकै।
लखि केतक केतकि जाति गुलाब, ते तीच्छन जानि तजे डरिकै।
सुनि साधु तुम्हैं हम बूझन आये, रहे मन मौन कहा धरिकै?
सिय कौ कछु सोधु कहौ करुनामय, हे करुना करुना करिकै ॥३६॥

मिलि चक्किन चंदन-बात बहै अति मोहन न्यायन ही मति को।
मृगमित्र विलोकत चित्त जरै लिये चंद निसाचर-पद्धति को॥
प्रतिकूल सुकादिक होंहि सबै, जिय जानै नहीं इनकी गति को।
दुख देत, तड़ाग तुम्हैं न बनै, कमलाकर ह्वै कमलापति को ॥३७॥

## दिन में चन्द्र

चंद मंद-दुति बासर देखो,
भूमि हीन भुवपाल विसेखो।
मित्र, देखिये सोभन है यौं,
राजसाज बिनु सीतहि हौं ज्यौं ॥३८॥

पतिनी पति-बिन दीन अति, पति पतिनी-बिनु मंद।
चंद बिना ज्यों जामिनी, ज्यौं बिनु जामिनि चंद ॥३९॥

## वर्षा-वर्णन

देखि राम बरसा रितु आई,
रोम-रोम बहुधा दुख-दाई।
आस-पास तम की छवि छाई॥
राति-द्यौस कछु जानि न जाई॥४०॥

मंद-मंद धुनि सों घन गाजैं।
तूर तार जनु आवझ बाजैं॥
ठौर-ठौर चपला चमकै यों॥
इन्द्र - लोक - तिय नाचति हैं ज्यों॥४१॥

सोहैं घन स्याम घोर घने।
मोहैं तिनमें बक - पाँति मनैं॥
संखावलि पी बहुधा जल स्यों।
मानो तिनको उगिलै बल स्यों॥४२॥

सोभा अति सक्र - सरासन में।
नाना दुति दीसति है घन में॥
रत्नावलि सी दिविद्वार भनो।
वर्षागम बाँधिय देव मनो॥४३॥

घन घोर घने दसहूँ दिसि छाये।
मघवा जनु सूरज पै चढ़ि आये॥
अपराध बिना छिति के तन ताये।
तिन पीड़न पीड़ित ह्वै उठि धाये॥४४॥

अति गाजत बाजत दुंदुभि मानो।
निरघात सबै पविपात बखानो॥
धनु है, यह गौरमदाइन नाहीं।
सरजाल बहै, जलधार वृथाहीं॥४५॥

भट, चातक दादुर मोर न बोलैं।
चपला चमकै न, फिरै खँग खोलैं॥

द्युतिवंतन को विपदा बहु कीन्ही ।
धरनी कहँ चंद्रवधू धरि दीन्हीं ॥४६॥

तरुनि यह अत्रि रिसीश्वर की सी ।
उर में हम चंद्रप्रभा सम दीसी ॥
बरसा न सुनौ, किलकै कल काली ।
सब जानत हैं महिमा अहिमाली ॥४७॥

भौंहैं सुरचाप चारु प्रमुदित पयोधर,
भूखन जराय जोति तड़ित रलाई है ।
दूरि करी सुख मुख सुखमा ससी की,
नैन अमल कमलदल दलित निकाई है ॥
केसौदास प्रवल करेनुका गमन हर,
मुकुत सु हंसक-सबद सुखदाई है ।
अंबर-वलित मति मोहै नीलकंठजू की,
कालिका कि बरखा हरखि हिय आई है ॥४८॥

कलहंस कलानिधि खंजन कंज कछू दिन, केसव, देखि जिये ।
गति आनन लोचन पांइन के अनुरूपक से मन मानि लिये ॥
यहि काल कराल ते सोधि सबै हठि कै बरखा-मिस दूरि किये ।
अब धौं बिनु प्रान प्रिया रहिहैं, कहि, कौन हितू अवलंबि हिये ॥४९॥

## शरद्-वर्णन

बीते बरखा-काल यों आयी सरद सुजाति ।
गये अँधेरी होत ज्यों चारु चाँदनी राति ॥५०॥

मंद-मंद धुनि सों घन गाजैं।
तूर तार जनु आवझ बाजैं॥
ठौर-ठौर चपला चमकै यों॥
इन्द्र - लोक - तिय नाचति हैं ज्यों॥४१॥

सोहैं घन स्याम घोर घने।
मोहैं तिनमें वक - पाँति मनैं॥
संखावलि पी बहुधा जल स्यों।
मानो तिनको उगिलै वल स्यों॥४२॥

सोभा अति सक्र - सरासन में।
नाना द्युति दीसति है घन में॥
रत्नावलि सी दिविद्वार भनो।
वर्षागम बाँधिय देव मनो॥४३॥

घन घोर घने दसहूँ दिसि छाये।
मघवा जनु सूरज पै चढ़ि आये॥
अपराध बिना छिति के तन ताये।
तिन पीड़न पीड़ित ह्वै उठि धाये॥४४॥

अति गाजत बाजत दुंदभि मानो।
निरघात सबै पविपात बखानो॥
धनु है, यह गौरमदाइन नाहीं।
सरजाल बहै, जलधार वृथाहीं॥४५॥

भट, चातक दादुर मोर न बोलैं।
चपला चमकै न, फिरैं खँग खोलैं॥

बीस-बिसे बलवंत हुते, जु हुती दृग केसव रूप-रई जू ।
तोरि सरासन संकर को, पिय, सीय स्वयंबर क्यों न लई जू ॥५४॥

बालि बली न बच्यौ पर खोरहि, क्यों बचिहौ तुम आपनि खोरहि ।
जा लगि छीर-समुद्र मथ्यौ, कहि, कैसे न बाँधिहैं बारिधि थोरहि ।
श्रीरघुनाथ गनौं असमर्थ न, देखि बिना रथ हाथिन घोरहि ।
तोर्यो सरासन संकर को जेहि, सोव कहा तुव लंक न तोरहि ॥५५॥

## बिभीषण-शरणागति

दीन-दयाल कहावत, केसव, हौं अति दीन दसा गह्यो गाढ़ो ।
रावन के अघ-ओघ-समुद्र में बूड़त हौं, बर की गहि काढ़ो ।
ज्यों गज की प्रहलाद की कीरति त्योंहीं बिभीखन को जस बाढो ।
आरत-बंधु पुकार सुनौ किन, आरत हौं तो पुकारत ठाढो ॥५६॥

केसव आपु सदा सह्यो दुःख, पै दासन देखि सके न दुखारे ।
जाको भयो जेहि भाँति जहाँ दुख त्योंही तहाँ तेहि भाँति सँभारे ॥
मेरियै बार अबार कहा, कहूँ नाहि तु काहू के दोप बिचारे ।
बूड़त हौं महा मोह-समुद्र में, राखत काहे न राखनहारे ॥५७॥

## सेतु-बंधन

उछलै जल उच्च अकास चढ़ै ।
जल जोर दिसा-बिदिसान मढ़ै ॥
जनु सिंधु अकास नदी अरिकै ।
बहु भाँति मनावत पाँ परिकै ॥५८॥

लछमन, दासी बृद्ध सी आयी सरद सुजाति।
मनहुँ जगावन को हमहिं बीते बरखा-राति ॥५१॥

## राम का लंका-प्रयाण

कहै केसौदास, तुम सुनो राजा रामचंद्र,
रावरी जबहि सैन उचकि चलति है।
पूरति है भूरि धूरि रोदसी के आस-पास,
दिसि-दिसि बरखा ज्यों बलनि बलति हैं॥
पन्नग पतंग तरु गिरि गिरिराज
गजराज मृग मृगराज राजिनि दलति है।
जहाँ-जहाँ ऊपर पताल-पथ आइ जात,
पुरइन को सो पात पुहुमी हलति है ॥५२॥

भार को उतारिबे को अवतरे रामचंद्र,
किधौं, केसौदास, भूमि भारत प्रबल दल।
टूटत हैं तरुवर, गिरैं गन गिरिवर,
सूखे सब सरवर-सरित सकल जल॥
उचकि चलत कपि, दचकनि दचकत,
मंच ऐसे मचकत भूतल के थल-थल।
लचकि-लचकि जात सेस के असेस फन,
भागि गई भोगवती अतल-वितल तल ॥५३॥

## मन्दोदरी-रावण-सम्वाद

राम की वाम जो आनी चोराइ सो लंक में मीचु की बेलि वई जू।
क्यों रन जीतहुगे तिनसों जिनकी धनुरेख न लांकि गई जू॥

बीस-बिसे बलवंत हुते, जु हुती दृग केसव रूप-रई जू।
तोरि सरासन संकर को, पिय, सीय स्वयंवर क्यों न लई जू ॥५४॥

बालि बली न बच्यौ पर खोरहि,क्यों बचिहौ तुम आपनि खोरहि।
जा लगि छीर-समुद्र मथ्यौ, कहि, कैसे न बाँधिहैं बारिधि थोरहि।
श्रीरघुनाथ गनौं असमर्थ न, देखि बिना रथ हाथिन घोरहि।
तोरयो सरासन संकर को जेहि, सोच कहा तुव लंक न तोरहि ॥५५॥

## विभीषण-शरणागति

दीन-दयाल कहावत, केसव, हौं अति दीन दसा गह्यो गाढ़ो।
रावन के अघ-ओघ-समुद्र में बूड़त हौं, बर की गहि काढ़ो।
ज्यों गज की प्रहलाद की कीरति त्योंहीं विभीखन को जस बाढो।
आरत-बंधु पुकार सुनौ किन, आरत हौं तो पुकारत ठाढो ॥५६॥

केसव आपु सदा सह्यो दुःख, पै दासन देखि सकै न दुखारे।
जाको भयो जेहि भाँति जहाँ दुख त्योंही तहाँ तेहि भाँति सँभारे॥
मेरियै बार अबार कहा, कहूँ नाहि तु काहू के दोष बिचारे।
बूड़त हौं महा मोह-समुद्र में, राखत काहे न राखनहारे ॥५७॥

## सेतु-बंधन

उछलै जल उच्च अकास चढै।
जल जोर दिसा-विदिसान मढ़ै॥
जनु सिंधु अकास नदी अरिकै।
बहु भाँति मनावत पाँ परिकै ॥५८॥

बहु व्योम विमान ते भीजि गये ।
जल-जोर भये अँगराग रये ॥
सुर सागर मानहु जुद्ध जये ।
सिगरे पट-भूखन लूटि लये ॥५६॥

अति उच्छलि छिंछि त्रिकूट छयो ।
पुर रावन के जल जोर-भयो ॥
तब लंक हनूमत लाइ दई ।
नल मानहु आइ बुझाई लई ॥ ६० ॥

लगि सेतु जहाँ तहँ सोभ गहे ।
सरितान के फेर प्रवाह बहे ॥
पति देवनदी रति देखि भली ।
पितु के घर को जनु रूसि चली ॥६१॥"

## राम-सेना

कुंतल ललित नील भृकुटी धनुस नैन,
कुमुद कटाच्छ बान सबल सदाई है ।
सुग्रीव सहित तार अंगदादि भूखनन;
मध्य देस केसरी सुगज गति पाई है ।
विग्रहानुकूल सब लच्छ-लच्छ रिच्छबल,
रिच्छराज-मुखी मुख केसौदास गाई है ।
रामचंद्र जू की चमू राजश्री विभीखन की,
रावन की मीचु दरकूच चलि आई है ॥६२॥

## राजनीति

कह्यो सुक्राचार्य सु हौं कहौं जू।
सदा तुम्हारो हित संग्रहौं जू॥
नृपाल भू में विधि चारि जानौ।
सुनौ महाराज, सबै बखानौं॥६३॥

यहै लोक एकै सदा साधि जानै।
चलो बेनु ज्यों आप हीं ईस मानै॥
करै साधना एक परलोक ही को।
हरिश्चंद्र जैसे गये दै मही को॥६४॥

दुहूँ लोक को एक साधैं सयाने।
विदेहीन ज्यों वेद-बानी बखाने॥
नसैं लोक दोऊ हठी एक ऐसे।
त्रिसंकै हँसै ज्यों भलेऊ अनैसे॥६५॥

## मंत्री

चार भाँति मन्त्री कहे, चारि भाँति के मन्त्र।
मोहि सुनायो सुक्र जू, सोधि-सोधि सब तन्त्र॥६६॥

एक राज के काज हतैं निज कारज काजे।
जैसे सुरथ निकारि सबै मन्त्री सुख साजे॥
एक राज के काज आपने काज बिगारत।
जैसे लोचन-हानि सही कवि बलिहि निवारत॥
इक प्रभु समेत अपनो भलो करत दासरथि-दूत ज्यों।
इक अपनो अरु प्रभु को बुरो करत रावरो पूत ज्यों॥६७॥

मंत्र जू चारि प्रकार के, मंत्रिन के जे प्रमान।
बिस से, दाड़िम-बीज से, गुड़ से, नींब समान ॥६८॥

## लक्ष्मण-मूर्च्छा

देखि बिभीखन को रन रावन सक्ति गही कर रोख-मयी है।
छूटत ही हनुमंत सो बीचहिं पूंछ लपेटि कै डारि दयी है।
दूसरि ब्रह्म की सक्ति अमोघ चलावत ही हाय हाय भयी है।
राख्यो भले सरनागत लक्ष्मन फूलि कै फूलि सों ओढ़ि लयी है॥६९॥

## कुंभकर्ण के समझाने पर रावण की फटकार

कुंभकरण, करि जुद्ध कै, सोइ रहो घर जाइ।
वेगि बिभीखन ज्यों मिलौ, गहौ रुत्रु के पाँइ ॥७०॥

## मेघनाद-मरण पर रावण-विलाप

आजु आदित्य जल, पवन पावक प्रबल,
चंद आनंद-मय, त्रास जग को हरौ।
गान किन्नर करौ, नृत्य गंधर्व कुल,
जच्छ विधि लच्छ उर जच्छकर्दम धरौ॥
ब्रह्म रुद्रादि दै देव तिहुँ लोक के,
राज को जाय अभिषेक इन्द्रहिं करौ।
आजु सिय राम दै, लंक कुलदूखनहिं,
जग्य को जाय सर्वग्य विप्रहु वरौ ॥७१॥

## मकराक्ष का युद्ध

कोदंड हाथ, रघुनाथ, सँभारि लीने।
भागे सबै समर जूथप, दृष्टि दीने॥
बेटा बलिष्ट खर को मकराक्ष आयो।
संहारकाल जनु काल कराल धायो॥७२॥

सुग्रीव अंगद बली हनुमंत रोक्यो।
रोक्यो रह्यो न रघुबीर जहीं बिलोक्यो॥
मार्यो बिभीखन गदा उर जोर ठेली।
काली समान भुज लच्छन कंठ मेली॥७३॥

गाढ़े गहे प्रबल अंगनि अंगभारे।
काटे कटैं न, बहु भाँतिन काटि हारे॥
ब्रह्मा दियो बरहि, अस्त्र न सस्त्र लागैं।
लै ही चल्यो समर सिंहहिं जोर जागैं॥७४॥

मायांधकार दिवि भूतल लोपि लीन्हों।
ग्रस्तास्त मानहुं ससी कहँ राहु कीन्हों॥
हाहादि सब्द सब लोग जहीं पुकारे।
बाढ़े असेस अँग राच्छस के बिदारे॥७५॥

श्रीरामचंद्र पग लागत चित्त हर्से।
देवाधिदेव मिलि सिद्धन पुष्प बर्से॥
मार्यो बलिष्ठ मकराक्ष सुबीर भारी।
जाके हते रवत रावन गर्ब भारी॥७६॥

## रावण का संदेश

सूपनखा जु बिरूप करी तुम ताते कियो हमहू दुख भारो।
बारिधि बंधन कीन्हों हुतो तुम, मो सुत बंधन कीन्हों तिहारो॥
होइ जु होनी सु ह्वै ई रहै, न मिटै, जिय कोटि बिचार बिचारो।
दै भृगुनंदन को परसा, रघुनंदन, सीतहि लै पगुधारो॥७७॥

## राम का उत्तर

भूमि दई भुवदेवन को भृगु-नंदन भूपन सों बर लैकै।
वामन स्वर्ग दियो मघवै सो, बली बलि बाँधि पताल पठै कै॥
संधि की बातन को प्रति उत्तर, आपुन ही कहिये हित कै-कै।
दीन्ही है लंक बिभीखन को, अब देहिं कहा तुमको यह दै कै॥७८॥

## मंदोदरी की फटकार

तब सब कहि हारे, राम को दूत आयो।
अब समुझि परी जो पुत्र भैय जुझायो॥
दसमुख सुख जीजै, राम सों हौं लरौं यों।
हरि-हर सब हारे देवि दुर्गा लरी ज्यों॥७९॥

## रावण-बध

भुवभारहि संजुत राकस को गन जाय रसातल में अनुराग्यो।
जग में जय सब्द समेतहि केसव राज बिभीखन के सिर जाग्यो॥
मयदानव-नंदिनिके सुख सों मिलिकै सियके हियको दुख भाग्यो।
सुर-दुंदुभि-सीसगजा,सर रामको रावणके सिर साथहि लाग्यो॥८०॥

## मंदोदरी-विलाप

जीति लिये दिगपाल, सची की उसासन देवनदी सब सूकी ।
वासरहू निसिदेवन की नरदेवन की रहै संपति हूकी ॥
तीनहु लोकन की तरुनीन की वारी बँधी हुती दंडहि दू की ।
सेवित स्वान सियार सो रावन सोवत सेज परे अब भूकी ॥८१॥

## भरद्वाज–आश्रम

केसौदास मृगज-बछेरू चूसैं बाघनीन्ह,
चाटत सुरुभि बाघ-बालक-बदन है ।
सिंघन की सटा ऐंचै कलभ करन्ह करि,
सिंघन्ह को आसन गयंद को रदन है ॥
फनी के फनन्ह पर नाचत मुदित मोर,
क्रोध न विरोध जहाँ मद न मदन है ।
वानर फिरत डोरे–डोरे अंध तापसन्ह,
सिव को समाज कैधौं रिखि को सदन है ॥८२॥

## राम राज्य

अनंता सबै सर्वदा सस्य-जुक्ता ।
समुद्रावधिः सप्त–ईती–विमुक्ता ।
सदा वृत्त फूले-फले तत्र सोहैं ।
जिन्हें अल्पधी कल्पसाखी विमोहैं ॥८३॥

सबै निम्नगा छीर के पूर पूरीं ।
भईं कामगो सी सबै धेनु रूरीं ।

सवै वाजि स्ववाजि तें तेज पूरे।
सवै दंति स्वदंति तें दर्प रूरे ॥८४॥

चिरंजीवि संयोगि योगी अरोगी।
सदा एकपत्नी व्रती भोग-भोगी।
सवै सील-सौंदर्य सौगंधधारी।
सवै ब्रह्मज्ञानी गुनी धर्मचारी ॥८५॥

सवै न्हान दानादि कर्माधिकारी।
सवै चित्त-चातुर्य-चिंतापहारी।
सवै पुत्र पौत्रादि के सुक्ख साजैं।
सवै भक्त माता-पिता के बिराजैं ॥८६॥

सवै सुंदरी सुंदरी साधु सोहैं।
सची सी सती सो जिन्हैं देखि मोहैं।
सवै प्रेम की पुन्य की सद्मिनी सी।
सवै पुत्रिनी चित्रनी पद्मिनी सी ॥८७॥

भ्रमैं संभ्रमी जत्र सोकै ससोकी।
अधर्मैं अधर्मी अलोकै अलोकी।
दुखैं है दुखी ताप तापाधिकारी।
दरिद्रै दरिद्री विकारै विकारी ॥८८॥

होमधूम मलिनाई जहाँ
अति चंचल चलदल हैं तहाँ।
बाल नास है चूड़ाकर्म।
तीच्छनता आयुध को धर्म ॥८९॥

लेत जनेऊ भिच्छा-दानु ।
कुटिल चाल सरितानि बखानु ।
व्याकरणै द्विज-वृत्तिन हरैं ।
कोकिल-कुल पुत्रन परिहरैं ॥६०॥

भावै जहाँ व्यभिचारी, वैदै रसै परनारी,
द्विजगन दंडधारी, चोरी परपीर की ।
मानिनीन ही के मन मानियत मानभंग,
सिंधुहि उलंघि जाति कीरति सरीर की ।
मूलै तो अधोगतिन पावत हैं केसौदास,
मीचु ही सों है विजोग, इच्छा गंगनीर की ।
बंध्या वासनानि जानु, विधवा सुवाटिका ही,
ऐसी रीति राजनीति राजै रघुबीर की ॥६१॥

कविकुल ही के श्रीफलन उर अभिलाख समाज ।
तिथि ही को छय होत है रामचंद्र के राज ॥६२॥

लूटिवे के नाते पाप-पट्टनै तो लूटियत,
तोरिवे को मोहतरु तोरि डारियतु है ।
घालिवे के नाते गर्व घालियतु देवन के,
जारिवे के नाते अघ-ओघ जारियतु है ।
बाँधिवे के नाते ताल बाँधियत केसौदास,
मारिवे के नाते तो दरिद्र मारियतु है ।

राजा रामचंद्रजू के नाम जग जीतियतु,
हारिबे के नाते आन जन्म हारियतु है ॥९३॥

सबके कलपद्रुम के बन हैं सबके बर बारन गाजत हैं ।
सबके घर सोभित देवसभा सब के जय-दुंदुभि बाजत हैं ॥
निधि-सिद्ध विशेस असेसन सों सब लोग सबै सुख साजत हैं ।
कहि केसव श्रीरघुराज के राज सबै सुरराज से राजत हैं ॥९४॥

———

# कविप्रिया*

## गणेश-वंदना

गजमुख सनमुख होत ही विघन विमुख ह्वै जात।
ज्यों पग परत प्रयाग-मग पाप-पहार बिलात ॥१॥

## वाणी-वंदना

वानीजू के बरन जुग सुबरन-कन-परमान।
सुकवि-सुमुख-कुरुखेत परि होत सुमेरु समान ॥२॥

## शिव-वंदना

सांप को कंकन, माल कपाल, जटान को जूट रही जटि आँतैं।
खाल पुरानी, पुरानोइ बैल सु, और-की-और कहैं बिख-मातैं॥
पारवती-पति संपति देखि कहै यह केसव संभ्रम ता तैं।
आपुन माँगत भीख, भिखारिन देत दई ! मुँहमाँगी कहाँ तैं ॥३॥

---

* रसिकप्रिया, रामचंद्रिका और विज्ञानगीता के अनेक छंद कविप्रिया में भी उद्धृत हैं।

## श्रीराम-वंदना

खात न अघात, सब जगत खवावत है,
द्रौपदी के सागपात खात ही अघाने हौ।
केसौदास, नृपति-सुता के सतभाय भये,
चोर तें चतुरभुज, चहूँ चक जाने हौ।
माँगनेऊ, द्वारपाल, दास, दूत, सूत सुनो,
काठ माँहि कौन पाठ वेदन बखाने हौ।
और है अनाथन को नाथ कोऊ, रघुनाथ,
तुम तो अनाथन के हाथ ही बिकाने हौ ॥४॥

## नायिका

सोने की अेक लता तुलसी वन क्यों बरनौं सुनि बुद्धि सकै छ्वै।
केसवदास मनोज मनोहर ताहि फले फल श्रीफल के द्वै ॥
फूलि सरोज रह्यो तिन ऊपर रूप निरूपत चित्त चलै च्वै।
ता पर एक सुआ सुभ, ता पर खेलत बालक खंजन के द्वै ॥५॥

## नायिका-रूप

पूरन कपूर पान खाये कैसो मुख-बास,
अरुन अधर रुचि, सुधा सों सुधारे हैं।
चित्रित कपोल लोल लोचन मुकर ऐन,
अमल झलक झलकनि मोहि मारे हैं ॥
भृकुटी कुटिल जैसी तैसी न करे हौं होड़
आंजी अैसी आँख केसोराइ हेरि हारे हैं।

काहे को सिंगारि कै बिगारति है मेरी आली,
तेरे अँग सहज सिंगार ही सिंगारे हैं ॥६॥

## मान

सिखै हारी सखी, डरपाइ हारी कादंबिनी,
दामिनि दिखाइ हारी निसि अधरात की।
झुकिझुकि हारी रति,मारिमारि हार्‍यो मार
हारी झकोरति त्रिबिधि गति बात की॥
दई निरदई दई वाहि काहे ऐसी मति,
जारत जु रैन दिन दाह ऐसे मान की।
कैसे हू न मानै हौं मनाइ हारि केसौराइ,
बोलि हारी कोकिला,बुलाइ हारी चातकी॥७॥

## पूर्वानुराग

भूलि गयो सब सों रस-रोस, मिटे भव के भ्रम, रैन-बिभातो।
को अपनो पर को पहिचान न, जानति नांहिने सीतल-तातो॥
नेकु ही में बृखभानु-लली को भयो सो, न जा की कही परै बातो।
एक ही बेर में जानिये, केसव, काहे तें छूटि गये सुख सातो॥८॥

## वियोग

कहूँ बात सुने सुपने हू बिजोग की होन कहै दुइ टूक हियो।
मिलि खेलिये जा सहुँ बालक तें कहि तासों अबोल क्यों जात कियो॥
कहियै कहा केसव नैननि को बिनु काजहि पावक-पुंज पियो।
सखि तूं बरजै अरु लोक हँसै कहि काहे को पेम को नेम लियो॥९॥

## प्रिय-प्रवास

केसव प्रात बड़े ही बिदा कहुँ आये प्रिया पहँ नेह-नहे री।
आउँ महावन ह्वै जौ कहौ हँसि बोलि द्वै ऐसैं बरधाइ कहे री॥
को प्रति-उत्तर देइ सखी सुनि लोल बिलोचन यों उमहे री।
सौंह कक्कै हरि हारि रहे, दिन बोसक लौं अँसुवा न रहे री ॥१०॥

जो हौं कहौं रहियै तो प्रभुता प्रकट होति,
चलन कहौं तो हित-हानि नहीं सहनो।
भावै सो करहु तो उदास भाव, प्राननाथ,
साथ लै चलहु, कैसे लोक-लाज बहनो॥
केसौराइ की सौं, तुम सुनहु छबीले लाल,
चले ही बनत जो पै नाहीं, राज, रहनो।
तैसियै सिखावो सीख तुम ही, सुजान पिय,
तुमहिं चलत मोहिं जैसो कछू कहनो ॥११॥

## बारह-मासा

फूलीं लतिका ललित तरुन-तन फूले तरुवर।
फूलीं सरिता सुभग, सरस फूले सब सरवर॥
फूलीं कामिनि, कामरूप करि कंतनि पूजहिं।
सुक-सारो-कुल हँसे, फूलि कोकिल कल कूजहिं॥
कहि केसव, ऐसी फूल महँ फूलहिं सूल न लाइये।
पिय आपु चलन की का चली, चित्त न चैत चलाइये ॥१२॥

केसवदास, अकास-अवनि बासित सुबास करि।
बहत पवन गति मंद गात मकरंद-बुंद धरि॥

दिसि-विदिसनि छवि लागि, भाग पूरित पराग वर।
होत गंध ही अंध बौर भौंरा विदेशि नर॥
सुनि सुखद-सुखद सिख-सोख पति रति सिखई सुख साख में।
वर-विरहिन वधत विसेख करि, काम विसिख वैसाख में॥१३॥

एक-भूत-मय होत भूत तजि पंचभूत भ्रम।
अनिल, अंबु, आकास, अवनि ह्वै जात आगि सम॥
पंथ-थकित मद-मुकित सुखित सर सिंधुर जोवत।
काकोदर करि कोस उदर तर केहरि सोवत॥
प्रिय, प्रवल जीव यहि विधि अचल सकल विकल जलथल रहत।
तजि, केसवदास, उदास मति, जेठ मास जेठे कहत॥१४॥

पवन-चक्र परचंड चलत चहुँ ओर चपल-गति।
भवन भामिनी तजत, भँवति मानहु तिन की मति॥
संन्यासी यहि मास होत इक-आसन-वासी।
मनुजन की को कहै, भये पच्छियौ निवासी॥
यहि समय सेज सोवन लियो श्रीहि साथ श्रीनाथ हू।
कहि केसवदास, असाढ़ चल मैं न सुन्यो श्रुतिगाथ हू॥१५॥

केसव सरिता सकल मिलत सागर मन मोहैं।
ललित लता लपटात तरुन तन, तरुवर सोहैं॥
रुचि चपला मिलि मेघ चपल चमकत चहुँ ओरन।
मन भावन कहँ भेंटि भूमि कूजत मिस मोरन॥
यहि रीति रमन-रमनी सकल लागे रमन-रमावनै।
पिय, गमन करन की को कहै, गमन सुनिय नहिं सावनै॥१६॥

घोरत घन चहुँ ओर, घोस-निर्घोसनि मंडहिं।
धाराधर धरि धरनि मुसलधारनि जल छंडहिं॥
झिल्लीगन झंकार, पवन झुकि-झुकि झकझोरत।
वाघ सिंह गुंजरत, पुंज कुंजर तरु तोरत॥
निसिदिन विसेस निःसेस मिटि जात, सु ओली ओड़ियै।
निजदेस पियूख विदेस विख, भादों भवन न छोड़ियै॥१७॥

प्रथम पिंड हित प्रगट पितर पावन घर आवैं।
नव दुर्गा नर पूजि स्वर्ग-अपवर्गहु पावैं॥
छत्रनि दै छितिपतिहु लेत भुव लै सँग पंडित।
केसवदास, अकास अमल, जल जलजनि मंडित॥
रमनीय रजनि रजनीस रुचि, रमारमनहू रास-रति।
कल केलि कलपतरु क्वांर महँ, कंत, न करहु विदेस मति॥१८॥

वन, उपवन, जल, थल, अकास दीसंत दीप गन।
सुख ही सुख दिनरात जुवा खेलत दंपति-जन॥
देव-चरित्र-विचित्र-चित्र चित्रित आँगन-घर।
जगत जगत जगदीस-जोति, जगमगत नारि नर॥
दिन दान न्हान गुनगान हरि जनम सुफल करि लीजियै।
कहि केसवदास, विदेस मति, कंत, न कातिक कीजियै॥१६॥

मासन में हरि-अंस कहत यासों सब कोऊ॥
स्वारथ-परमारथ हु देत भारथ-महि दोऊ॥
केसव सरिता-सरनि फूल फूले सुगंध गुर॥
कूजत कुल कलहंस, कलित कलहंसनि को सुर॥

दिन परम नरम, सीत न गरम, करम-करम यह पाय मितु ।
करि, प्राननाथ. परदेस कहँ मारगसिर मारग न चितु ॥२०॥

सीतल जल-थल, बसन-असन सीतल अनरोचक।
केसवदास, अकास - अवनि, सीतल असु-मोचक ॥
तेल, तूल, तामोर, तपन, तापन, नव नारी ।
राज-रंक सब छोरि करत इनहीं अधिकारी ॥
लघु दिवस, दीह रजनीन सुनि होत दुसह दुख रूस में ।
यह मन-क्रम-बचन बिचारि, पिय, पंथ न बूझिय पूस में ॥२१॥

वन, उपवन, केकी, कपोत, कोकिल कल बोलत ।
केसव भूले भँवर भरे बहु भायन डोलत ॥
मृगमद, मलय, कपूरधूर, धूसरित दसौ दिसि ।
ताल, मृदंग, उपंग सुनत संगीत गीत निसि ॥
खेलत वसंत संतत सुघर सत-असंत अनंत गति ।
घर, नाह, न छाँड़िय माह में, जो मन माँहि सनेह मति ॥२२॥

लोक-लाज तजि राज-रंक निरसंक विराजत ।
जोइ भावत सोइ कहत, करत पुनि हास, न लाजत ॥
घर-घर जुवती जुवन जोर गहि गांठिन जोरहिं ।
बसन छीनि, मुख माँजि, आँजि लोचन, तिन तोरहिं ॥
पटवास-सुवास अकास उड़ि भुव-मंडल सब मंडियै ।
कह केसवदास, विलास-निधि फागुन फागु न छंडियै ॥२३॥

## अन्योक्ति

आपु धरैं मल, औरनि केसव निर्मल-काय करै चहुँ ओरैं ।
पंथिन के परिताप हरै हठि जे तरु-तूल-तनोरुह तोरैं ।

देखहु एक सुभाव बड़ो बड़भाग तड़ागन को बित थोर।
ज्यावत जीवनहारिन को निज बंधन के जग-बंधन छोरै ।२४।।

## अन्योक्ति

दत्त देख्यो नहीं, बस जाड़ो बड़ो, अरु घाम घनो, ज्वल क्यों हरिहै।
कहि केसव, बाहु बहै दिन, दाव दहै धर, धीरज क्यों धरिहै ।।
फलिहै फुलिहै नहीं तो लौं, तुही कहि. तो पहँ भूख सही परिहै।
कछु छाँह नहीं, सुख-सोभ नहीं, रहि, कीर,करीर कहा करिहै ? ।।२५।।

## नरक

वाहन कुचाल, चोर चाकर, चपल चित,
मीत मतिहीन, सूम स्वामी, उर आनियै।
पर-घर भोजन, निवास-वास कु पुरन,
केसौदास, बरखा-प्रवास दुखदानियै ।।
पापिन को अंग-संग, अंगना अनंग-बस,
अपजस-जुत सुत, चित हित हानियै ।।
मूढ़ता बुढ़ाई व्याधि दारिद झुठाई आधि,
यहई नरक नर-लोकन बखानियै ।।२६।।

## मुक्ति

पंडित पूत सपूत सुधी, पतनी
प्रति-प्रेम-परायन भारी।
जानैं सबै, गुन मानैं सबै,
जग दान-विधान दया उर धारी ।।

